**दधिपुष्पिका**-स्त्री० अपराजिता ॥ कोयल ।
**दधिपुष्पी**- स्त्री०कोलशिम्बी ॥ सुअरासेम ।
**दधिफल**-पु०कपित्थवृक्ष ॥ कैथका पेड ।
**दधिमण्ड**-पु० मस्तु ।
**दधिसार**-न० नवनीत ॥ नैनीघी, मक्खन ।
**दधिस्नेह**-पु० दधिसर ॥ दहीकी मलाई ।
**दधिस्वेद**-पु० घोल ॥ घोल ।
**दधीच्यस्थि**-न० हीरक ॥ हीरा ।
**दध्यानी**-स्त्री० सुदर्शना ॥ सुदर्शन ।
**दध्युत्तर, दध्युत्तरग**-न० दधिस्नेह ॥ दहीकी मलाई ।
**दन्तकर्षण**-सपु० जम्बीर ॥ जम्बीरी नीबू ।
**दन्तकाष्ठ**-न०विकङ्कतवृक्षः । दन्तधावन काष्ठिका ॥ कण्टाई । दतोन करने योग्य काठ, लकड़ी ।
**दन्तकाष्ठक**-न० आहुल्यवृक्ष ॥ तरवट काश्मीरदेशीय भाषा ।
**दन्तच्छद**-ओष्ठ ॥ होठ ।
**दन्तच्छदोपमा**-स्त्री० बिम्बी ॥ कन्दुरी ।
**दन्तधावन**-सपु० खदिरवृक्ष । गुच्छकरञ्ज । बकुल ॥ खैरका पेड़ । गुच्छकरञ्ज । मौलसिरीकापेड़ ।
**दन्तपत्रक**-न०कुन्दपुष्प ॥ कुन्दके फूल ।
**दन्तपुष्प**-न० कतकफल ॥ निर्म्मली ।
**दन्तफल**-न० कतक ॥ निर्म्मली ।
**दन्तफल**-पु० कपित्थ ॥ कैथवृक्ष ।
**दन्तफली**-स्त्री० पिप्पली ॥ पीपल ।
**दन्तमूलिका**-स्त्री० दन्तीवृक्ष ॥ दन्तीवृक्ष ।
**दन्तरोग**-पु० रदनामय ॥ दन्तरोग ।
**दन्तबीजक**-पु० दाडिम अनार ।
**दन्तशट, दन्तशठ**-पु० जम्बीर । कपित्थ । कर्म्मरंग । नागरङ्ग । अम्ल ॥ जम्बीरी नीबू । कैथका वृक्ष । कमरख । नारङ्गीका पेड । अम्ल । खट्टा ।
**दन्तशठा**-स्त्री० चाङ्गेरी ॥ चाङ्गेरी ।
**दन्तशर्करा**-स्त्री० दन्तरोग-विशेष ॥ दांतोका किरना ।
**दन्तशूल**-पु० दशनवेदना ॥ दांतोंकी वेदना ।
**दन्तहर्ष**-पु० दन्तरोग-विशेष ॥ दन्तहर्ष रोग दांत खट्टे रहें ।
**दन्तहर्षक**-पु० जम्बीर ॥ जम्भीरी नीबू ।
**दन्तहर्षण**-पु०''
**दन्तघात**-पु० निम्बूक ॥ नीबू ।
**दन्तार्बुद**-न० पु० दन्तरोग-विशेष ॥ जिसके मसूढोमें गांठसी हो और चेप निकलता रहे ।
**दन्तिका**-स्त्री०दन्तीवृक्ष ॥ दन्तीवृक्ष ।
**दन्तिजा**-स्त्री०''
**दन्तिनी**-स्त्री०''
**दन्ती**-स्त्री० स्वनामख्यात वृक्ष ॥ दन्तीवृक्ष ।
**दन्तीबीज**-न० जयपाल ॥ जमालगोटा ।
**दन्तुरच्छद**-पु० बीजपूर ॥ विजोरा नीबू ।
**दमन**-पु० पुष्प-विशेष । कुन्दपुष्प ॥ दोनावृक्ष । कुन्दके फूल ।
**दमनक**-पु० स्वनामख्यात पुष्पवृक्ष ॥ दवनावृक्ष ।
**दमनी**-स्त्री० अग्निदमनीवृक्ष ॥ अग्निदमनी ।
**दमयन्तिका**-स्त्री० भद्रमल्लिका ॥ मदनबाण पुष्पवृक्ष ।
**दमयन्ती**-स्त्री०''
**दर**-न० शंख ॥ शंख ।
**दरकण्टिका**-स्त्री० शतावरी ॥ शतावर ।
**दरद**-न० हिंगुल ॥ सिङ्गरफ ।
**दर्द, दद्रु, दद्रू**-पु० दद्रुरोग ॥ दाद ।
**दद्रूघ्न**-पु० चक्रमर्द्दवृक्ष ॥ चकवड ।
**दर्प**-पु० कस्तूरी ॥ कस्तूरी, मृगमद ।
**दर्पण**-न० चक्षु ॥ नेत्र ।
**दर्भ**-पु० कुश । काश । उलषतृण ॥ कुशा । कास । दाभ, डाभ ।
**दर्भाह्वय**-पु० मुञ्ज ॥ मूज ।
**दर्भपत्र**-पु० काश ॥ कास ।
**दल**-ल० तमालपत्र ॥ तेजपात ।
**दलकोष**-पु० कुन्दपुष्पवृक्ष ॥ कुन्दपुष्पवृक्ष ।
**दलनिर्म्मोक**-पु० भूर्जवृक्ष ॥ भोजपत्रवृक्ष ।
**दलप**-पु० स्वर्ण ॥ सोना ।
**दलपुष्पा**-स्त्री० केतकी ॥ केतकी ।
**दलसारिनी**-स्त्री० केमुक ॥ केओंआ ।
**दलसूचि**-पु० कण्टक ॥ काँटा ।
**दलाढक**-पु० स्वयंजाततिल । पृश्नी । गैरिक । फेन । नागकेशर । कुन्द । करिकर्ण । शिरीष ॥ अपने आपही उत्पन्न हुआ तिलका पेड । जलकुम्भी । गेरू । झाग । नागकेशर । कुन्दपुष्पवृक्ष । हस्तिकर्णपलासवृक्ष । सिरतका पेड ।
**दलामल**-न० मरूवक । दमनकवृक्ष । मदनवृक्ष । मरूआवृक्ष ॥ दवनावृक्ष ।

मैनफलवृक्ष।
दलाम्ल-न० चुक्र ॥ चुका।
दलगन्धि-पु० सप्तपर्णवृक्ष ॥ सतिवन।
दवथु-पु० परिताप ॥ नेत्रादिदाइ।
दशनाढ्या-स्त्री० चुक्रिका ॥ चूकाशाक।
दशपुर-न० कैवर्ती मुस्तक ॥ केवटीमोथा।
दशमूत्रक-न० हस्ती, महिष, उष्ट्र, गो, छाग, मेष, अश्व, गर्द्दभ, मानुष, मानुषी ॥ हाथी १ भैंस २ ऊँट ३ गाय ४ बकरा ५ मेंढा ६ घोडा ७ गधा ८ मनुष्य ९ स्त्री १० दश मूत्र हैं।
दशमूल-न० बिल्व, श्योनाक गम्भारी, पाटला, गणिकारिका, शालपर्णी, पृश्निपर्णी, बृहती, कण्टकारी, गोक्षुर ॥ बेल १ शोनापाठा २ कम्भारी ३ पाढल ४ अरणी ५ शरिवन ६ पिठवन ७ छोटी कटेरी ८ बडी कटेरी ९ गोखरू १०।
दल-न० खर्बूज ॥ खर्बूज।
दशानिक-पु० दन्तीवृक्ष ॥ दन्तीवृक्ष।
दशरुहा-स्त्री० कैवर्त्तिका ॥ मालवे प्रसिद्ध।
दहन-पु० चित्रक। भल्लातक॥ चीता। भिलावा।
दहनागरु-न० दाहागरू ॥ दाहअगर।
दक्ष-पु० कुक्कुटपक्षी ॥ मुरगा।
दक्षिणावर्त्तकी-स्त्री० वृश्चिकाली ॥ वृश्चिकाली।
दाडिम-पु० स्वनामप्रसिद्ध फलावृक्ष। एला ॥ अनार या दाडिमका पेड। इलायची।
दाडिमपुष्पक-पु० रोहितकवृक्ष ॥ रोहेडावृक्ष।
दाडिमीसार-पु० दाडिम ॥ अनार।
दाडिम्ब-पु० ''
दान्त-पु० दमनकवृक्ष ॥ दवनावृक्ष।
दारुण-न० कतक ॥ निर्म्मली।
दारद-पु० पारद। हिंगुल। विषभेद ॥ पारा। सिंगरफ। दारद विष।
दारी-स्त्री० क्षुद्ररोग-विशेष ॥ बिवाई।
दारु-न० देवदारू। पित्तल॥ दवेदार। पीतल।
दारुक-न० देवदारू ॥ देवरार।
दारुकदली-स्त्री० वनकदली ॥ वनकेला।
दारुगन्धा-स्त्री० चीडागन्धद्रव्य ॥ चीढ।
दारुण-पु० चित्रक ॥ चीता।
दारुणक-न० मस्तकजातक्षुद्ररोग-विशेष ॥ रूङ्गी।
दारुनिशा-स्त्री० दारूहरिद्रा ॥ दारहलदी।
दारुपत्री-स्त्री० हिंगुपत्री ॥ हीङ्गपत्री।
दारुपीता-स्त्री० दारूहरिद्रा ॥ दारहलदी।
दारुसिता-स्त्री० गुडत्वक् ॥ दालचीनी।
दारुमुच-न० स्थावर-विषभेद ॥ दारुमुचाविष।
दारुहरिद्रा-स्त्री० स्वनामख्यातद्रव्य ॥ दारूहलदी।
दार्व्वि-पत्रिका-स्त्री० गोजिह्वा ॥ गोभी।
दार्व्विका-स्त्री०क्वाथोद्भवतुत्थ। गोजिह्वा ॥ एक प्रकारका नेत्रका अञ्जन। गोभी।
दार्व्वी-स्त्री० दारूहरिद्र। गोजिह्वा। देवदारू। हरिद्रा ॥ दारूहलदी। गोभी दवेदारू। हलदी।
दार्विक्वाथोद्भव-न० रसाञ्जन। कृत्रिमरसाञ्जन ॥ रसोत। कृत्रिम रसोत।
दाल-न० वन्य मधु ॥ एक प्रकारका मधु।
दाल-पु० कोद्रव ॥ कोदों।
दालव-पु० स्थावर-विषभेद ॥ शंखिआ, अफीम इत्यादि।
दाला-स्त्री० महाकाललता।
दालिका-स्त्री० ''
दालिम-पु० दाडिम ॥ अनार।
दाली-स्त्री० देवदालीलता॥ घघरचे, सोनैया, वंदाल।
दासपूर-न० कैवर्त्तीमुस्तक ॥ केवटीमोथा।
दासी-स्त्री० काकजङ्घावृक्ष। नीलाम्लानपुष्पवृक्ष पीताम्लानवृक्ष ॥ मसी, काकजंघा। नीली कटसरैया। पीली कटसरैयावृक्ष।
दाह-पु० रोग-विशेष ॥ ज्वालारोग।
दाहक-पु० चित्रक। रक्तचित्रक ॥ चीता। लाल चीता।
दाहज्वर-पु० गात्र॥ गात्र। ज्वालायुक्त ज्वर।
दाहहरण-न० वीरणमूल ॥ खस।
दाहागुरु-न० सुगन्धिद्रव्य-विशेष ॥ दाह अगर।
दाक्षायणी-स्त्री० दन्तीवृक्ष ॥ दन्तीवृक्ष।
दाक्षिणास्य-पु० नारिकेल ॥ नारियल।
दिलीर-न० शिलीधूक ॥ भुईफोड़।
दिवाकर-पु० अर्कवृक्ष। पुष्पविशेष॥ आकका पेड। दिवाकरपुष्प।
दिवोद्भवा-स्त्री० एला ॥ इलायची।

**दिव्य**-न॰लवंग । हरिचन्दन ॥ लोंग । हरिचन्दना ।
**दिव्य**-पु॰ यव । गुग्गुल ॥ जौ गूगल ।
**दिव्यगन्ध**-न॰ लवंग ॥ लोंग ।
**दिव्यगन्ध**-पु॰ गन्धक ॥ गन्धक ।
**दिव्यगन्धा**-स्त्री॰ स्थुलैला । महाचञ्चुशाक ॥ बडी इलायची । बडोचवुनाशाक ।
**दिव्यचक्षु(स्)**-न॰ उपचक्षु ॥ चसमा अर्थात् ऐनक ।
**दिव्यतेज(स्)**-स्त्री॰ ब्राह्मी ॥ ब्राह्मीघास ।
**दिव्यपुष्प**-पु॰ करवीर ॥ कनेर ।
**दिव्यपुष्पा**-स्त्री॰ महाद्रोण॥बडीद्रोणपुष्पी ॥ बडागूमा ।
**दिव्यपुष्पिका**-स्त्री॰ लोहितार्क ॥ लोहितवर्ण ॥ आकक्कावृक्ष ।
**दिव्यरस**-पु॰ पारद ॥ पारा ।
**दिव्यलता**-स्त्री॰ सूर्धालता ॥ चुरनाहार ।
**दिव्यसार**-पु॰ शालवृक्ष ॥ सालवृक्ष ।
**दिव्या**-स्त्री॰ धात्री । वन्ध्याकर्क्कोटकी । महामेदा । ब्राह्मी । स्थूलजरिक । श्वेतदूर्वा । हरीतकी पुरा । शतावरी ॥ आमला । बाँझखखसा । महामेदा । ब्रह्मी घास । बड़ा जीरा । सफेद दूब । हरहरड । कपूरकचरी । शताबर ।
**दिष्ट**-पु॰ दारूहरिद्रा ॥ दारहलदी ।
**दीन**-न॰ तगर ॥ तगर ।
**दीपक**-न॰ कुंकुम ॥ केशर ।
**दीपक**-पु॰ यवानी ॥ अजमायन । मोरशिखा ।
**दीपन**-न॰ तगरमूल । कुंकुम ॥ तगरमूला । केशर ।
**दीपन**-पु॰ मथुरशिखाः । शालिञ्चशाक । कासमर्द । पलाण्डु ॥ मोरशिखा । शान्तिशाक । कसौंदी प्याज ।
**दीपनी**-स्त्री॰ मेथिका । पाठा यवानी ॥ मेथी । पाठ । अजमायन ।
**दीपनीय**-पु॰ यवानी । औषधवर्ग-विशेष ॥ अजवायन । पीपल, पीपलामूल, चव्य, चीता, सोंठ ।
**दीपपुष्प**-पु॰ चम्पकवृक्ष ॥ चम्पाका पेड़ ।
**दीप्त**- न॰ स्वर्ण । हिंगु ॥ सोना । हींग ।
**दीप्त**-पु॰ निम्बक ॥ नीबु ।
**दीप्तक**-न॰ स्वर्ण ॥ सोना ।
**दीप्तरस**-पु॰ किंचुलुक ॥ केंचुवा ।
**दीप्तलोह**-न॰ कास्य ॥ कांसा ।
**दीप्ता**-स्त्री॰ लाङ्गलिकावृक्ष ॥ ज्योतिष्मती ॥ कलिहारी । मालकांगुनी ।
**दीप्ति**-स्त्री॰ लाक्षा । कांस्य । सातला ॥ लाख । काँसा । सातला, सेहुण्डभेद ।
**दीप्तिक**-पु॰ दुग्धपाषाणवृक्ष । शिरगोला वङ्गभाषा ।
**दीप्य**-पु॰ यवानी । जीरका । मयूरशिखा ॥ अजमायन । जीरा । मोरशिखा ।
**दीप्यक**-न॰ अजमोदा । यवानी ॥ अजमोद । अजमायन ।
**दीप्यक**-पु॰ यवानी । लोचमस्तकवृक्ष ॥ अजमायन । रूद्रजटा ।
**दीर्घ**-पु॰ शालभेद । इत्कट ॥ सालभेद । रामसर ।
**दीर्घकणा**-स्त्री॰ गौरजीकर ॥ सफेद जीरा ।
**दीर्घकण्टक**-पु॰ बब्बूर ॥ बर्बूरका वृक्ष ।
**दीर्घकन्दक**-न॰ मूलका ॥ मूली ।
**दीर्घकन्दिका**-स्त्री॰ मूषली ॥ मुषली ।
**दीर्घकाण्ड**-पु॰ गुण्डतृण ॥ गुण्डतृण-केसर ।
**दीर्घकाण्डा**-स्त्री॰ पातालगरूड ॥ छिरहिटा ।
**दीर्घकील**-पु॰ अङ्कोठवृक्ष ॥ ढेरा, ढेरा ।
**दीर्घकीलक**-पु॰''
**दीर्घकोशिका**-दीर्घकोषिका, स्त्री॰ शुक्ति ॥ सीप, वा जलजन्तु ।
**दीर्घग्रन्थि**-पु॰ गजपिप्पली ॥ गजपीपल ।
**दीर्घतरु**-पु॰ ताल ॥ ताड ।
**दीर्घतिमिषा**-स्त्री॰ कर्कटी ॥ ककडी ।
**दीर्घतृण**-पु॰ पल्लिवाह ॥ पल्लिवाहतृण ।
**दीर्घदण्ड**-पु॰ एरण्डवृक्ष ॥ अण्डका पेड ।
**दीर्घदण्डक**-पु॰''
**दीर्घदण्डी**-स्त्री॰गोरक्षी ॥ गोरक्षी ।
**दीर्घद्रु**-पु॰ तालवृक्ष ॥ ताडका पेड ।
**दीर्घद्रुम**-पु॰ शाल्मकी ॥ सेममर ।
**दीर्घनाद**-पु॰ शंख ॥ शंख ।
**दीर्घनाल**-पु॰ वृत्तगुण्ड । यावनाल ॥ वृत्तगुण्डतृण । जुआर ।
**दीर्घतिखन**-न॰ कास्य ॥ काँसी ।
**दीर्घपटोलिका**-स्त्री॰ लताफल-विशेष ॥ गलका तोरई ।
**दीर्घपत्र**-पु॰ राजपलाण्डु । विष्णुकन्द । हरिदर्भ । कुन्दर । ताल । कुपीलु ॥ राजपलाण्डु, लालप्याज । विष्णुकन्द । एक प्रकारका कुशा । कुन्दरतृण । ताडका पेड । कुचिला ।

**दीर्घपत्रक**-पु॰ रक्तलशुन। एरण्ड। वेतस॥ हिज्जल। करीरवृक्ष। जलजमधूक। लशुन॥ लाललहशन। अण्डका पेड। बेत। समुद्रफल। करीलवृक्ष। जलमहुआवृक्ष। लशुन।
**दीर्घपत्रा**-स्त्री॰ चित्रपर्णिका। हस्वजम्बु। गन्धपत्रा। केतकी। डोडक्षिुप। शालपर्णी॥ पिठवनभेद। छोटीजाम्रन। वनशठी, वनकचूर। केतकी। डोडीक्षुप। शालवन।
**दीर्घपत्रिका**-स्त्री॰ श्वेतवचा। घृतकुमारी। शालपर्णी। सफेद वच। घीकुवार। शरिवन।
**दीर्घपत्री**-स्त्री॰ पलाशीलता। महाचञ्चशाक॥ पलाशीलता। बडाचेवुनाशाक।
**दीर्घपर्णी**-स्त्री॰ पृश्निपर्णी॥ पिठवन।
**दीर्घपल्लव**-पु॰ शणवृक्ष॥ सनका पेड।
**दीर्घपादप**-पु॰ ताल। पूग॥ ताड। सुपारी।
**दीर्घफल**-पु॰ आरग्वधवृक्ष॥ अमलतास।
**दीर्घफलक**-पु॰ अगस्त्यवृक्ष॥ हथियावृक्ष।
**दीर्घफला**-स्त्री॰ जतुका। कपिलद्राक्ष॥ जतुकालता मालवे प्रसिद्ध। अंगुर-भूरेरङ्गकी दाख।
**दीर्घमूल**-न॰ लामज्जक॥ लामम्जकतृण।
**दीर्घमूल**-पु॰ मोरटलता। बिल्वान्तरवृक्ष॥ क्षीरमोरट। बिल्वान्तरवृक्ष।
**दीर्घमूलक**-न॰ मूलक॥ मूली।
**दीर्घमूला**-स्त्री॰ श्यामालता। शालपर्णी॥ कालीसर, सालसा। सरिवन।
**दीर्घमूली**-स्त्री॰ दुरालभा॥ घमासा।
**दीर्घरागा**-स्त्री॰ हरिद्रा॥ हलदी।
**दीर्घरोहिष**-न॰ सुगन्धितृण-विशेष॥ बडेरोहिस।
**दीर्घवंश**-पु॰ नल॥ नरसल।
**दीर्घवल्ली**-स्त्री॰ महेन्द्रवारूणी। पातालगरूड। पलाशी॥ बडी इंद्रायण। छिरहिटा। पलशीलता।
**दीर्घवाला**-स्त्री॰ चमरीगवी॥ सुरहगाय।
**दीर्घवृन्त**-पु॰ श्योनाकवृक्ष॥ शोनापाठा।
**दीर्घवृन्तक**-पु॰
**दीर्घवृन्ता**-स्त्री इन्द्रचिर्भिटा॥ इन्द्रचिर्मिटी।
**दीर्घवृन्तिका**-स्त्री॰ एलापर्णी॥ कांटा आमरूलीगाछ वंगभाषा।
**दीर्घशर**-पु॰ यावनाल॥ जुआर।
**दीर्घशाख**-पु॰ शणवृक्ष। शालवृक्ष॥ सनका पेड। सालका पेड।
**दीर्घशिम्बिक**-पु॰ क्षवा। राईभेद।
**दीर्घस्कन्ध**-पु॰ तालवृक्ष॥ ताडका पेड।
**दीर्घा**-स्त्री॰ पृश्निपर्णी। पिठवन।
**दीर्घायु(स्)**-पु॰ शाल्मलीवृक्ष। जीवकवृक्ष॥ सेमरका पेड। जीवक औषधी।
**दीर्घालर्क**-पु॰ श्वेतमन्दारकवृक्ष॥ सफेद मन्दारवृक्ष।
**दीर्घिका**-स्त्री॰ हिंगुपत्री॥ हीङ्गपत्री।
**दीर्घेर्वारू**-पु॰ डाङ्गरी॥ चिचियाहोंपा वङ्गभाषा।
**दुष्कुल**-पु॰ चोरनाम गन्धद्रव्य॥ भटेउर नेपालकी भाषा।
**दुःसहा**-स्त्री॰ नागदमनी॥ नागदौन।
**दुस्पर्श**-पु॰ दुरालभा॥ धमासा।
**दुस्पर्शा**-स्त्री॰ कपिकच्छु। आकाशवल्ली। कण्टकारी। यवास॥ कौंछ। अमरवेल। कटेरी। जवासा।
**दुग्ध**-न॰ स्वनामख्यातश्वेतवर्णसरलद्रव्य॥ दूध।
**दुग्धपाषाण**-पु॰ वृक्ष-विशेष॥ शिरगोला वङ्ग भाषा।
**दुग्धपुच्छी**-स्त्री॰ वृक्ष विशेष॥
**दुग्धफेनी**-स्त्री॰ क्षुद्रक्षुप-विशेष॥ दुधफेनवृक्ष।
**दुग्धाश्मा(न्)**, पु॰ दुग्धपाषाण॥ शिरगोला वङ्गभाषा।
**दुग्धिका**-स्त्री॰ वृक्ष-विशेष॥ दुद्धी, दूधीया, दग्धिका, दूधी।
**दुग्धिनिका**-स्त्री॰ रक्तापामार्ग॥ लाल चिरचिरा।
**दुग्धी**-स्त्री॰ क्षीरावी। दुग्धपाषाणवृक्ष॥ दूधी। शिरगोला वङ्गभाषा।
**दुच्छक**-पु॰ मुरानामक गन्धद्रव्य॥ कपूरकचरी।
**दुद्रुम**-पु॰ हरितवर्णपलाण्डु॥ हरी प्याज।
**दुरभिग्रह**-पु॰ अपामार्ग॥ चिरचिरा।
**दुरभिग्रहा**-स्त्री॰ कपिकच्छू। दुरालभा॥ कौंछ। घमासा।
**दुराधर्ष**-पु॰ गौरसर्षप॥ सफेद सर्सो।
**दुराधर्षा**-स्त्री॰ कुटुम्बुनीवृक्ष॥ अर्कपुष्पी।
**दुरारुह**-पु॰ बिल्बवृक्ष। नारिकेलवृक्ष॥ बेलका

पेड। नारियलका वृक्ष।
**दुरारुहा**-स्त्री॰खर्जूरी ॥ खजूरका पेड।
**दुरारोहा**-स्त्री॰ शाल्मलीवृक्ष। भूमिखर्जूरी ॥ सेमरकापेड़। देशी-छोटीखनूर।
**दुरालभा**-स्त्री॰ स्वनामख्यात कण्टकयुक्त क्षुद्रवृक्षविशेष। कार्पासी। स्पृक्का ॥ दुरालभा, हिंगुया। जवासा, धमासा। कपास। असवरग।
**दुरालम्भा**-स्त्री॰''
**दुरितदमनी**-स्त्री॰ शमीवृक्ष ॥ छौंकरा वृक्ष।
**दुर्ग**-पु॰ गुग्गुल ॥ गूगल।
**दुर्गकारक**-न॰ वृक्ष-विशेष।
**दुर्गन्ध**-न॰ सौवर्च्चललवण ॥ चोहारकोडा, काला नमक।
**दुर्गन्ध**-पु॰ आम्रवृक्ष। पलाण्डु॥ आमकपेड। प्याज।
**दुर्गपुष्पी**-स्त्री॰ वृक्ष-विशेष ॥
**दुर्गा**-स्त्री॰ नीलीवृक्ष। अपराजिता ॥ नीलका पेड़ कोयल।
**दुर्गाह्व**-पु॰ भूमिजगुग्गुलु ॥ भूमिगूगल।
**दुर्जरा**-स्त्री॰ ज्योतिष्मती लता॥मालकांगुनी।
**दुर्द्रिता**-स्त्री॰ लता-विशेष।
**दुर्द्रुम**-पु॰ हरितपलाण्डु ॥ हरी प्याज।
**दुर्धर**-पु॰ ऋषभौषधी ॥ पारद। भल्लातक ॥ ऋषभक औषधी। पारा। मिला बेका पेड़।
**दुर्धषा**-स्त्री॰ नागदमनी। कन्थारीवृक्ष ॥ नागदौन। कन्थारीवृक्ष।
**दुर्नाम-(न्)**-न॰ अर्शोरोग ॥ बवासीर।
**दुर्नामक**-न॰''
**दुर्नामा**-पु॰ स्त्री॰दीर्घकोषिका ॥ एक जलजन्तु।
**दुर्नामारि**-पु॰ शूरण ॥ सूरन, जमीकन्द।
**दुर्ब्बला**-स्त्री॰ अम्बुशिरीषिका॥ जलसिरसा, ढाढोनि।
**दुर्म्मना:(स्)**-स्त्री॰ शतमूली ॥ सतावर।
**दुर्म्मरा**-स्त्री॰ दूर्वा। श्वेतदूर्वा दूब। सफेददूब।
**दुर्म्मोह**-पु॰ काकतुण्डी ॥ कौआंटोडी।
**दुर्लभ**-पु॰ कर्चूर ॥ कचूर।
**दुर्लभा**-स्त्री॰ दुरालभी। श्वेतकण्टकारी ॥ जवासा। सफेदकटेरी।
**दुर्वर्ण**-न॰ रजत। एलवालुक॥ चाँदी। एलुआ।
**दुर्वर्णक**-न॰ रजत ॥ रूपा।
**दुष्कुलीन**-पु॰ चोरनामकगन्धद्रव्य ॥ भटेउर नेपालकी भाषा।
**दुष्खदिर**-पु॰ खदिरवृक्षभेद ॥ दुष्खैर।
**दुष्ट**-न॰ कुष्ठ ॥ कोढ।
**दुस्स्पत्र**-पु॰ चोरनामक गन्धद्रव्य। भटेउर नेपाल की भाषा।
**दुष्पर्श**-पु॰ यवास ॥ जवासा।
**दुष्प्रधर्षा**-स्त्री॰ दुरालभा। खर्जूरीवृक्ष ॥ धमासा, हिगुया। खजूरका पेड।
**दुष्प्रधर्षणी**-स्त्री॰ वार्त्ताकी ॥ नैगुनाकटेहरी।
**दुष्प्रधर्षिणी**-स्त्री॰ वार्त्ताकी ॥ कण्टकारी। बृहती ॥ वैंगुनाकटेहरी कटेहरी। कटाई।
**दुष्प्रवेशा**-स्त्री॰ कन्थारीवृक्ष॥ कन्थारीवृक्ष।
**दूतघ्नी**-स्त्री॰ कदम्बपुष्पी ॥ गोरखमुण्डी।
**दूरमूल**-पु॰मुञ्जतृण मूज।
**दूर्य्य**-न॰ शटी ॥ छोटा कचूर।
**दूर्वा**-स्त्री॰ स्वनामख्याततृण ॥ दूधघास।
**दूलिका-दूली**-स्त्री॰ नीलीवृक्ष ॥ नीलका पेड ॥
**दूषिका**-स्त्री॰ नेत्रमल ॥ नेत्रका मैल।
**दूषिवीष**-न॰ औषधादिद्वारा वीर्यहीन विष।
**दृक्प्रसादा**-स्त्री॰ कुलस्था। कुलस्थाञ्जन ॥ वनकल्थी। एक प्रकारका शुम्मी।
**दृढ**-न॰ लोह ॥ लोहा।
**दृढकण्टक**-पु॰ क्षुद्रफलवृक्ष ॥ ढेरावृक्ष।
**दृढकाण्ड**-न॰ दीर्घरोहिषक॥ बडेरोहिततृण।
**दृढकाण्डा**-स्त्री॰ पातालगारूलता॥ छिरहिटा।
**दृढगात्रिका**-स्त्री॰ मत्स्यण्डी ॥ मिश्री।
**दृढग्रन्थि**-पु॰ वंश ॥ बाँस।
**दृढच्छद**-न॰ दीर्घरोहिषक॥ बडे रोहिषतृण।
**दृढतरु**-पु॰ धववृक्ष ॥ धौंवृक्ष।
**दृढतृण**-पु॰ मुञ्जतृण ॥ मूज।
**दृढतृणा**-स्त्री॰ बल्वजा॥ सावे धागे कुत्रचित् भाषा।
**दृढत्वक्(च्)**-पु॰ यावनालशर ॥ जौहुरली देशान्तरीय भाषा।
**दृढनीर**-पु॰ नारिकेलवृक्ष॥ नारियलका वृक्ष।
**दृढपत्र**-पु॰ वंश ॥ बांस।
**दृढपत्री**-स्त्री॰ बल्बजा ॥ सावेवागे कुत्रचित्भाषा।
**दृढपादा**-स्त्री॰यवत्तिक्ता ॥ थवेची केचित्भाषा।
**दृढपादी**-स्त्री॰ भूम्यामलकी ॥ भुई आमला।
**दृढप्ररोह**-पु॰ प्लक्षवृक्ष ॥ पाखरवृक्ष।
**दृढफल**-पु॰ नारिकेलवृक्ष॥ नारियलका पेड़।

दृढबन्धिनी-स्त्री० श्यामालता ॥ कालीसर, सालसा।
दृढमूल-पु० मन्थाकतृण। नारिकेल। मुञ्जतृण ॥ मन्थानकतृण। नारियलवृक्ष। मूँजतृण।
दृढरङ्गा-स्त्री० स्फटी ॥ फटकरी।
दृढलता-स्त्री० पातालगरूडी ॥ छिरहिटा।
दृढवल्कल-पु० लकुच । पूग ॥ बड़हर । सुपारी।
दृढवल्का-स्त्री० अम्बष्ठा ॥ भोईयावृक्ष।
दृढबीज-पु० चक्रमर्द। बदर। बर्बूर॥ चक्रवड, पमाड। बेरीका वृक्ष। बबूरका पेड।
दृढसूत्रिका-स्त्री० मूर्बा ॥ चुरनहार।
दृढस्कन्ध-पु० क्षीरिका वृक्ष ॥ खिरनीका वृक्ष।
दृढक्षुरा-स्त्री० बल्बजा ॥ सावेवागे कुत्रचित्भाषा।
दृढाङ्ग-न० हरिक ॥ हरि।
दृता-स्त्री० जीरक ॥ जीरा।
दृतिधारक-पु० वृक्ष-विशेष ॥ आकन पाता बङ्गभाषा।
दृशाकांक्ष्य-न० पद्मपुष्प ॥ कमल।
दृशोपम-न० श्वेतपद्म ॥ सफेदकमल।
दृषत्सार-न० मुण्डायस॥ एकप्रकारका लोहा ।
दृष्टिकृत-न० स्थलपद्म ॥ स्थलकमल।
दृष्टिकृत-न०''
देव-पु० पारद ॥ पारा।
देवकर्द्दम-पु० सुगन्धिद्रव्य-विशेष ॥ यथा। चन्दनागरूकुंकुमकर्पूरभिश्रितपदार्थः ॥ एकत्र मिले हुए-चन्दन, अगर, कपूर, केशर।
देवकाष्ठ-न० देवदारू॥ देवदार। देवदारूभेद ।
देवकुरुम्बा-स्त्री० महाद्रोणा॥ बड़ी द्रोणपुष्पी अर्थात् बडा गूमा, गोमा।
देवकुसुम-न० लवङ्ग ॥ लौंग।
देवगन्धा-स्त्री० महामेदा ॥ महामेदा । अष्टवर्गकी औषध।
देवजग्ध-न० कत्तृण ॥ रोहिस, सेंधिए।
देवजग्धक-न०''
देवतरु-पु० मन्दारवृक्ष । पारिजातवृक्ष । सन्तानवृक्ष । कल्पवृक्ष । हरिचन्दन । चैत्यवृक्ष।
देवताड-पु० वृक्ष-विशेष । घोषकलता । देवदालीलता ॥ देवताडवक्ष । एक प्रकारकी तोरई। घघरवेल, सौनैया बन्दाल ।
देवताडक-पु० देवताडवृक्ष ॥ देवताडवृक्ष।
देवदण्डा-स्त्री० नागबला ॥ गुलसकरी, गोरून ।
देवदानी-स्त्री० हस्तिघोषा ॥ बड़ी तोरई।
देवदारु-न० पु० स्वनामख्यातवृक्ष ॥ देवदारु देवदारवृक्ष।
देवदालिका-स्त्री० लता-विशेष ॥ महाकाललता।
देवदाली-स्त्री० स्वनामख्यातलता-विशेष ॥ देवदाली, घघरवेल, सौनैया, बिन्दाल।
देवदासी-स्त्री० बनबनजिपूर ॥ वनजाति विजोरानीबू।
देवदुन्दुभी-पु० गन्धपर्णास ॥ लाल तुलसी।
देवदूती-स्त्री० बीजपूरक । मधुकुक्कुटिका ॥ विजारानीबू। चकोतरा।
देवधूप-पु० गुग्गुल ॥ गूगल।
देवधान्य-न० धान्य विशेष ॥ पुनेरा।
देवन-न० पद्म ॥ कमल।
देवनल-न० नलभेद ॥ बडा नरसल।
देवनाल-पु०''
देवपत्नी-स्त्री० मध्वालुक ॥ एक प्रकारका कन्द।
देवपर्ण-न० सुरपर्ण ॥ माचीपत्र।
देवपुत्रिका-स्त्री० स्पृक्का ॥ असवण।
देवपुत्री-स्त्री०''
देवपुष्प-न० लवंग ॥ लौंग।
देवप्रिय-पु० पीतभृंगराज । अगस्त्यवृक्ष ॥ पीलाभगरा। अगस्तिया, हथियावृक्ष।
देवबला-स्त्री० सहदेवी। त्रायमाणा॥ सहदेई। त्रायमान।
देवबल्लभ-पु० पुन्नागवृक्ष। पुनर्नवा ॥ पुन्नागवृक्ष । गदहपूर्ना।
देवभवन-न० अश्वत्थ ॥ पीपलका वृक्ष।
देवमणि-सपु० महामेदा ॥ अष्टवर्गकी औषधी।
देवलता-स्त्री० नवमल्लिका ॥ नेवारी।
देवलाङ्गलिका-स्त्री० वृश्चिकाली ॥ बिछुटी वंगभाषा।
देववृक्ष-पु० सप्तपर्णवृक्ष। मन्दारवृक्ष। गुग्गुलु ॥ सतिवन। करहदवृक्ष। गूगल।
देवशेखर-पु० दमनक ॥ दवनावृक्ष।
देवश्रेणी-स्त्री० मूर्वा। चुरनहार।

**देवसर्षप**-पु॰ सर्षपवृक्षप्रभेद ॥ एक प्रकारकी निर्जर सर्सो
**देवसहा**-स्त्री॰ दण्डोत्पला ॥ सफेद फूलका दण्डोत्पल।
**देवसृष्ट**-स्त्री॰ मदिरा ॥ मद्य।
**देवा**-स्त्री॰ पद्मचारिणी।अशनपर्णी॥गेंदावृक्ष । पटसण।
**देवात्म**-(न्)-पु॰ अश्वत्थ ॥ पीपलका पेड।
**देवाभीष्टा**-स्त्री॰ ताम्बूली ॥ पान।
**देवार्ह**-पु॰ सुवर्ण ॥ सोना।
**देवार्हा**-स्त्री॰ सहदेवीलता ॥ सहदेई।
**देवावास**-पु॰ अश्वत्थवृक्ष ॥ पीपलका पेड।
**देवाह्व**-न॰ देवदारू ॥ देवदार।
**देविका**-स्त्री॰ धुस्तूर ॥ धतूरा।
**देवी**-स्त्री॰मूर्वा। स्पृक्का। अतसी। आदित्यभक्ता। लिङ्गिनी। वन्ध्याकर्कोटकी । शालपर्णी। महाद्रोणी। पाठा। नागरमुस्ता। मृगेर्वारू। सौराष्ट्रमृत्तिका। हरीतकी। गैरिक॥ चुरनहार । असवण, पुरी। असली, मसीना । हुलहुल, हुरहुरवृक्ष। पञ्चगुरिया देशान्तरीय भाषा। बाँझखखसा, वनकोडा। शरिवन, सालवन। बडीद्रोणपुष्पी, बड़ा गूमा। पाठ । नागरमोथा। सैंधिनी। सोरठकी मिट्टी, गोपीचन्दन। हरड। गेरू।
**देवींबीज**-न॰ गन्धक॥ गन्धक।
**देवेष्ट**-पु॰ गुगुलु। महामेदा॥ गूगल। महामेदा ।
**देवेष्टा**-स्त्री॰ वनबीजपूरक॥ वनजाति विजोरा नींबू।
**देहद**-पु॰ पारद ॥ पारा।
**देहला**-स्त्री॰ मदिरा ॥ मद्य।
**दैत्य**-पु॰ लोह ॥ लोहा।
**दैत्यमेदज**-पु॰ भूमिजगुग्गुल ॥ भूमिगूगल।
**दैत्या**-स्त्री॰ मुरानामकगन्धद्रव्य । मद्य । चण्डौषधी ॥ कपूरकचरी। मदिरा, दारू, सराव। चण्डाऔषधी।
**दैत्येन्द्र**-पु॰ गन्धक ॥ गन्धक।
**दोला**-स्त्री॰ नीलिनीवृक्ष ॥ नीलका पेड़।
**दोलापत्र**-न॰ यन्त्र-विशेष ॥ दोलायन्त्र।
**दोष**-पु॰ वातपित्तकफ ॥ वायु, पित्त, कफ।
**दोषाक्लेशी**-स्त्री॰ वनवर्धरिका॥ वनतुलसी ।
**दोहज**-न॰ दुग्ध ॥ दुध।
**दोहद**-पु॰न॰ गर्भलक्षण ॥ गर्भके चिह्न।
**दोहली**-पु॰ अशोकवृक्ष ॥ आकका पेड़।
**द्युमणि**-पु॰-अर्कवृक्ष ॥ आकका पेड़।
**द्यूतबीज**-न॰ कपर्दक ॥ कौड़ी।
**द्रङ्क्षण**, न॰पु॰ तोलकपरिमाण॥ एकतोला ।
**द्रव**-पु॰ रस ॥ रस।
**द्रवज**-पु॰ गुड ॥ गुड।
**द्रवपत्री**-स्त्री॰ शिमृडीवृक्ष ॥ चङ्गोनि-देशान्तरीयभाषा।
**द्रवन्ती**-स्त्री॰ मूषिकपर्णी ॥ मूसाकानी।
**द्रवरसा**-स्त्री॰ लाक्षा ॥ लाख।
**द्रविन**-न॰ काञ्चन ॥ सोना.
**द्रविननाशन**-पु॰ शोभाञ्जनवृक्ष ॥ सँजिनेका पेड़।
**द्रव्य**-न॰ औषध। पित्तल॥ औषधी। पीतल ।
**द्रावक**-न॰ शिक्थक। औषधविशेष॥ मोम । प्लीहारोगकी औषधी।
**द्रावकर**-पु॰ श्वेतटंकण ॥ सफेद सुहागा।
**द्रावन**-न॰ कतकफल ॥ निर्म्मली।
**द्राविड**-पु॰ कर्चूर॥ कचूर, आमियाहलदी।
**द्राविडक**-न॰ बिडलवण॥ विरिया संचरनोन ।
**द्राविडक**-पु॰ काल्य ॥ कचिया हलदी।
**द्राविडी**-स्त्री॰ एला ॥ इलायची।
**द्राक्षा**-स्त्री॰ स्वनामख्यातफलविशेष॥ दाख ।
**द्रुकिलिम**-न॰ देवदारूवृक्ष ॥ देवदारवृक्ष।
**द्रुघन**-पु॰ भूमिचम्पक ॥ एक प्रकारका चम्पावृक्ष।
**द्रुघण**-पु॰''
**द्रुम**-पु॰ वृक्ष । पारिजात ॥ पेड । फरहद कल्पतरू।
**द्रुमकण्टका**-स्त्री॰ शाल्मलीवृक्ष ॥ सेमरका पेड।
**द्रुमनख**-पु॰ कण्टक ॥ काँटा।
**द्रुमव्याधि**-पु॰ लाक्षा ॥ लाख।
**द्रुमर**-पु॰ कण्टक ॥ काँटा।
**द्रुमश्रेष्ठ**-पु॰ तालवृक्ष ॥ ताडका पेड।
**द्रुमामय**-पु॰ लाक्षा ॥ लाख।
**द्रुमेश्वर**-पु॰ तालवृक्ष ॥ ताडका पेड़।
**द्रुमोत्पल**-पु॰ कर्णिकारवृक्ष । स्थलपद्म ॥ कनेरवृक्ष। स्थलकमल।
**द्रुसन्नक**-पु॰ प्रियालवृक्षः ॥ चिरोंजीका पेड ।
**द्रू**-पु॰ स्वर्ण ॥ सोना।
**द्रूघण**-पु॰ भूमिचम्पक॥ एकप्रकारका चम्पा ।

द्रेका-स्त्री० महानिम्ब ॥ बकायननीम।
द्रोण-पु० न० परिमाण-विशेष ॥ बत्तीस ३२ सेरका होता है।
द्रोण-पु० श्वेतवर्णक्षुद्रपुष्पक्षुप-विशेष॥गूमा ।
द्रोणगन्धिका-स्त्री० रास्ना ॥ रायसन।
द्रोणपुष्पी-स्त्री० गोशीर्षकवृक्ष॥गूमा, गोमा।
द्रोणा-स्त्री०''
द्रोणिका-स्त्री० नीलीवृक्ष ॥ नीलका पेड।
द्रोणी-स्त्री० गवादनी नीलीवृक्ष। इन्द्रचिर्भिटा । द्रोणीलवण। परिमाण-विशेष॥ इन्द्रायण । इन्द्रचिर्भिटी । द्रोणलवण । एक सौ अठ्ठाईस, १२८ सेर तोल।
द्रोणीदल-पु० केतकीपुष्प॥ केतकीका फूल ।
द्रोणलवण-न० उपकर्णाटदेशप्रसिद्ध लवण ॥ रेहगमा नोन।
द्वन्द्व-पु० रोग-विशेष ॥ दो दोष का रोग, कफपित्तका मिलाहुआ रोग।
द्वन्द्वज-पु० द्विदोषज रोग ॥ वातपित्तका मिलाहुआ रोग।
द्वयाग्नि-नु० रक्तचित्रक ॥ लाल चीता।
द्वादशात्मा(न्)-पु० अर्कवृक्ष ॥ आकका वृक्ष।
द्वारदातु-पु० भूमिसहवृक्ष ॥ भुई सहवृक्ष।
द्विकटुक-न० शुण्ठी, पिप्पली॥ सोंठ, पीपल।
द्विज-पु० तुम्बुरूवृक्ष ॥ तुम्बरूवृक्ष।
द्विजकुत्सित-पु० श्लेष्मातकवृक्ष ॥ ल्हसोडावृक्ष।
द्विजप्रिया-स्त्री० सोमलता।
द्विजराज-पु० कर्पूर ॥ कपूर।
द्विजव्रण-पु० दन्तार्बुद ॥ दांतोकी जडें सूज जाय और राद निकलै।
द्विजसप्त-पु० राजमाष ॥ लाविया।
द्विजा-स्त्री० रेणुकानाम गन्धद्रव्य। भारंगी पालक्कशाक ।
द्विजांगी-स्त्री० कटुका ॥ कुटकी।
द्वितीयाभा-स्त्री० दारूहरिद्रा ॥ दारूहलदी।
द्विधात्मक-न० जातीकोष ॥ जावित्री।
द्विधालेख्य-पु० हिन्तालवृक्ष॥ एकप्रकारका ताड।
द्विप-पु० नागकेशर ॥ नागकेशर।
द्विपर्णी-स्त्री० वनकोलिवृक्ष ॥ एक प्रकारके वनबेर।
द्विलवण-न० सैन्धव, सौवर्च्चल ॥ सैंधा, काला नोन।
द्विष्ट-न० ताम्र ॥ ताँबा।
द्विहरिद्रा-स्त्री० हरिद्रा। दारूहरिद्रा ॥ हलदी। दारूहलदी।
द्विक्षार-न० यवक्षार, स्वार्जिकाक्षार॥ सोरा, सज्जी।
द्वीपकर्पूरज-पु० जीनकर्पूर ॥ चीनियाकपूर।
द्वीपखर्जूर-न० महापारेवत॥ बडा पारेवतवृक्ष ।
द्वीपज-न०''
द्वीपशत्रु-पु० शतावरी ॥ सतावर।
द्वीपिका-स्त्री० ''
द्वीपिशत्रु-पु० ''
द्वीपी-(न्)पु० चित्रकवृक्ष ॥ चीतेका वृक्ष।
द्वैषणीया-स्त्री० नागवल्लीभेद ॥ एक प्रकारके नागरपान।
द्वयष्ट-न० ताम्र ॥ तांबा।

इति श्रीशालिग्रामवैश्यकृते शालिग्रामौषधशब्दसागरे द्रव्याभिधाने दकाराक्षरे अष्टाशस्तरङ्गः ॥ १८ ॥

## ध

धत्तर-पु० धुस्तूर ॥ धत्तूरा।
धनञ्जय-पु० चित्रकवृक्ष। अर्ज्जुनवृक्ष॥ चीता । कोहवृक्ष।
धनद-पु० हिज्ज्वलवृक्ष ॥ समुद्रफल।
धनदाक्षी-स्त्री० लताकरञ्ज ॥ लताकरञ्ज।
धनप्रिया-स्त्री० काकजम्बू ॥ एक प्रकारकी छोटी। जामन।
धनस्यक-पु० गोक्षुर ॥ गोखुरू।
धनहारि-स्त्री० चोरनामकगन्धद्रव्य॥ भटेउर । नेपालकी भाषा।
धनिक-पु० धान्याक। धनवृक्ष ॥ धनिया। धोवृक्ष।
धनिका-स्त्री० प्रियंगुवृक्ष ॥ फूलप्रियंगु।
धनयिक-न० धन्याक ॥ धनिया।
धनु-पु० प्रियालवृक्ष ॥ चिरोंजीका पेड़।
धनु-(स्)-पु०''
धनुष्पट-पु०''
धनुःशाखा-स्त्री० मूर्वा ॥ चुरनहार।
धनुःश्रेणी-स्त्री० मूर्वा । महेन्द्रीवारूणी ॥ चुरनहार। बडी इन्द्रायण।
धनुर्गुणी-स्त्री० मूर्वा ॥ चुरनहार।

**धनुर्द्रुम**-पु० वंदा ॥ बांस।
**धनुर्माला**-स्त्री० मूर्वा ॥ चुरनहार।
**धनुर्यास**-पु० धन्वयास ॥ जवासा।
**धनुर्लता**-स्त्री० सोमवल्ली ॥ सोमवल्ली।
**धनुर्वृक्ष**-पु० धन्वनवृक्ष । वंश । अश्वत्थ । भल्लातक ॥ धामिनवृक्ष । बाँश । पीपलका पेड । पीपलका वृक्ष । भिलावेका वृक्ष।
**धनुष्पट**-पु० प्रियालवृक्ष ॥ चिरोंजीका पेड।
**धनेयक**-न० धन्याक ॥ धनिया।
**धन्य**-पु० अश्वकर्णवृक्ष ॥ सालभेद।
**धन्या**-स्त्री० आमलकी । धन्याक ॥ धनिका आमला।
**धन्याक**-न० स्वनामख्यात क्षुद्रक्षुप-विशेष धनिया।
**धन्वग**-पु० धन्वनवृक्ष ॥ धामिनवृक्ष।
**धन्वङ्ग**-पु०''
**धन्वन्**-पु० स्वनामख्यातवृक्ष ॥ धामिनवृक्ष।
**धन्वन्तरिग्रस्ता**-स्त्री० कटुका ॥ कुटकी।
**धन्वयवास**-पु० यवास ॥ जवासा।
**धन्वयवासक**-पु०''
**धन्वयास**-पु०''
**धन्वी(न्)**-पु० यवास । अर्ज्जुनवृक्ष । बकुलवृक्ष । जवासा । कोहवृक्ष । मौलसिरीका पेड।
**धमन**-पु० नलवृक्ष ॥ नरसल।
**धमनि**-पु० धमनी।
**धमनी**-स्त्री० महतीशिरा । हरिद्रा । पृश्निपर्णी । नलिका । हट्टविलासिनी ॥ धमनीनाडी । हलदी । पीठवन । नली । नखी।
**धरण**-न० पलदशमांश ॥ २४ रत्तिप्रमाण।
**धरण**-पु० चतुर्विंशतिरक्तिका । धान्य ॥ २४ रत्तिप्रमाण । धान।
**धरणी**-स्त्री० शालमलिवृक्ष । कन्द-विशेष । नाडी ॥ सेमरका पेड । नाडी । धरणीकन्द ।
**धरणीकन्द**-पु० धरणीकन्द ॥ धरणीकन्द।
**धराकदम्ब**-पु० धाराकदम्ब ॥ धारकदम्ब, कदमभेद।
**धर्म्मण**-पु० वृक्ष-विशेष ॥ धामिनिया देशान्तरीय भाषा।
**धर्म्मपत्तन**-न० मरिच ॥ गोल, काली मिरच ।
**धर्म्मपत्र**-न० यज्ञोदुम्बर ॥ गूलर।
**धर्मिणी**-स्त्री० रेणुका ॥ रेणुका।
**धलण्ड**-पु० दृढकण्टकवृक्ष ॥ ढेरावृक्ष।

**धब**-पु० स्वनामख्यातवृक्ष ॥ धोंवृक्ष।
**धवल**-पु० श्वेततमरिच ॥ सफेदमिरच।
**धवल**-पु० धववृक्ष । चीनकर्पूर ॥ धोंवृक्ष । चीनिया कपूर।
**धवलपाटला**-स्त्री० सितपाटलिका ॥ सफेद पाढला।
**धवलमृत्तिका**-स्त्री० खडी ॥ खयिमाटी।
**धवलयावनाल**-पु० यावनाल-विशेष ॥ सफेद जुआर।
**धवलोत्पल**-न० कुमुद ॥ कमोदनी।
**धातकी**-स्त्री० पुष्पविशेष ॥ धायके फूल।
**धातु**-पु० शरीरधारकवस्तु । जैसे । रस, रक्त, मांस, मंद, अस्थि, मज्जा, शुक्र, वात, पित्त और कफ! स्वर्ण रौप्यादि सोनाचाँदी इत्यादि धातु।
**धातुकाशीस**-न० कासीस ॥ कसीस।
**धातुघ्न**-न० काञ्जिक ॥ काँजी।
**धातुनाशन**-न०''
**धातुप**-पु० शरीरस्थ प्रथमधातु रस ॥
**धातुपुष्पिका**-स्त्री० धातकीपुष्प ॥ धवईके फूल।
**धातुपुष्पी**-स्त्री०''
**धातुमाक्षिक**-न० माक्षिक ॥ सोनामाखी।
**धातुमारिणी**-स्त्री० टङ्कण ॥ सुहागा।
**धातुवल्लभ**-न०''
**धातुवेरी(न्)**-पु० गन्धक ॥ गन्धक।
**धातुशेखर**-न० कासीस ॥ कसीस।
**धातुपल**-पु० खटी ॥ खडियामाटी।
**धातुपुष्पिका**-स्त्री० धातकी ॥ धायंके फूल।
**धातृपुष्पी**-स्त्री०''
**धात्रिका**-स्त्री० आमलकी ॥ आमला।
**धात्री**-स्त्री०''
**धात्रीपत्र**-न० तालीशपत्र । आमलकीपत्र: ॥ तालीशपत्र । आमलके पत्ते।
**धात्रीफल**-न० आमलकी ॥ आमला।
**धानक**-न० धन्याक ॥ धनिया।
**धाना**-स्त्री० धन्याक । भृष्टयव । सक्तु ॥ धनिया । खीलैं । सत्तू।
**धाना**-पु० भूम्रिनिस्तुषभृष्टयव ॥ बहुरी । भुनेहुए जौ।
**धानी**-स्त्री० पोलुवृक्ष ॥ पीलुका पेड।
**धानुष्का**-स्त्री० अपामार्ग ॥ चिरचिरा।
**धानुष्य**-पु० वंश ॥ बाँस।

धानेय-न० धन्याक ॥ धनिया।
धानेयक-न०''
धान्या-स्त्री० पृथ्वीका ॥ इलायची।
धान्य-न० धन्याक। कैवर्ती मुस्तकक। सतुष तण्डुलादि। चतुस्तिलपरिमाण॥ धनिया। केवटी मोथा। धान। चारतिलपरिमाण।
धान्यक-न० धन्याक ॥ धनिया।
धान्यतुषोद-न० काञ्जिक ॥ काँजी।
धान्ययूष-पु० काञ्जिक ॥ काँजी।
धान्यराज-पु० यव ॥ जौ।
धान्यबीज-न० धन्याक ॥ धनिया।
धान्यवीर-पु० माष ॥ उरद।
धान्याक-न० धन्याक ॥ धनिया।
धान्याम्ल-न० काञ्जिक ॥ काँजी।
धान्योत्तम-पु० शालवान्य ॥ शालिधान।
धामक-पु० माषकपरिमाण ॥ १ माषा।
धामनी-स्त्री० धमनी ॥ धमनी नाडी।
धामार्गव-पु० अपामार्ग। घोषकलता ॥ चिरचिरा। तोरई। धियातोरई।
धारणीया-स्त्री० धरणीकन्द ॥ धरणीकन्द।
धाराकदम्ब-पु० कदम्बवृक्षभेद॥ कदमभेद।
धाराकदम्बक-पु०''
धाराफल-पु० मदनवृक्ष ॥ मैनफलवृक्ष।
धारास्नुही-स्त्री० त्रिधारस्नुही॥ तिधाराथूहर।
धारिणी-स्त्री० शाल्मलीवृक्ष ॥ सेमरका पेड।
धारी(न्)पु० पीलुवृक्ष ॥ पीलुकापेड ॥
धारोष्ण-न० दोहनेनोष्णधारया पतितंदुग्धम् ॥ दुहनेके समय धारोंसे गिरताहुवा गर्म दूध।
धार्त्तराष्ट्रपदी-स्त्री० हंसपदी ॥ लालरङ्गका लज्जालु।
धावनि-स्त्री० पृश्निपर्णीलता ॥ पिठवन।
धावनिका-स्त्री० कण्टकारिका। पृश्निपर्णी ॥ कटेरी। पिठवन।
धावनी-स्त्री० पृश्निपर्णी। कण्टकारी। धातकी ॥ पिठवन। कटेहरी। धवईके फूल।
धीर-न०कुंकुम ॥ जाफरान फार्सी भाषा।
धीर-पु० ऋषभौषध ॥ ऋषभ औषधी।
धीरपत्री-स्त्री० धरणीकन्द ॥ धरणीकन्द जिमीकन्द।
धीरा-स्त्री० काकोली। महाज्योतिष्मती ॥ काकोली औषधी। बडीमालकंगुनी।
धुन्धुमार-पु० गृहधूम ॥ घरकाधुआँ।

धुरन्धर-पु० धववृक्ष ॥ धोंवृक्ष।
धुर्य्य-पु०ऋषभ ॥ ऋषभौषधी।
धुस्तुर-पु० धुस्तूर ॥। धत्तूरेका पेड।
धुस्तूर-पु० स्वनामख्यात वृक्ष॥ धत्तूरेका पेड।
धूनक-पु० वल्लिवल्लभ ॥ राल।
धूपन-पु०''
धूपवृक्ष-पु०सरलवृक्ष ॥ धूपसरल।
धूपवृक्षक-पु०''
धूपागुरु-न० दाहागुरू ॥ दाहअगर।
धूपाङ्ग-पु० श्रीवेष्ट ॥ सरलका गोंद।
धूपार्ह-न० कृष्णागुरू ॥ काली अगर।
धूमगन्धिक-न० रोहिषतृण॥ रोहिषसोधिया।
धूमजाङ्गज-न० वज्रक्षार ॥ नौसागर।
धूमयोनि-पु० मुस्तक ॥ मोथा।
धूमरज-(स्), -न० गृहधूम ॥ घरकाधुआँ।
धूमसार-पु०''
धूमोत्थ-न० वज्रक्षार ॥ वज्रखार।
धूम्र-पु० तुरूष्क ॥ शिलारस।
धूम्रपत्रा-स्त्री० क्षुप-विशेष॥ तमाखूकावृक्ष।
धूम्रमूलिका-स्त्री० शूलीतृण ॥ शूलीघास।
धूम्रवर्ण-पु० तुरूष्क ॥ शिलारस।
धूम्रा-स्त्री० शशाण्डुली ॥ एक प्रकारकी ककडी।
धूम्रिका-स्त्री० शिंशपावृक्ष ॥ सीसोंकापेड।
धूर्त्त-न० बिडलवण। लौहकिट्ट ॥ कचलौन। मण्डूरलोहा।
धूर्त्त-पु० धत्तूरवृक्ष। चोरक ॥ धत्तूरा। भटेउर नेपालकी भाषा।
धूर्त्तकृत्-पु० धत्तूर। धत्तूरेकापेड।
धूर्त्तमानुषा-स्त्री० रास्ना ॥ रायसन।
धूलक-न० विष ॥ जहर।
धूलिपुष्पिका-स्त्री० केतकी ॥ केतकीपुष्पवृक्ष।
धूलिकदम्ब-पु० नीप। तिनिश। वरूणवृक्ष। धाराकदमवृक्ष॥ तिरच्छवृक्ष। वरनावृक्ष।
धूलिकदम्बक-पु० नीप ॥ धाराकदम।
धूसरच्छदा-स्त्री० श्वेतबुह्य ॥ सफेदवोना।
धूसरपत्रिका-स्त्री० हस्तिशुण्डीक्षुप ॥ हाथीशुण्डवृक्ष।
धूसरा-स्त्री० पाण्डुरफलीक्षुप ॥ पाण्डूफली।
धूस्तूर-पु० धत्तूरवृक्ष ॥ धत्तूरेका पेड।
धेनिका-स्त्री० धन्याक ॥ धनिया।
धेनुदुग्ध-न० चिर्मिटा ॥ गुरूभीहु, चिभडा।

**धेनुदुग्धकर**-पु० गर्ज्जर ॥ गाजर।
**धौत**-न० रौप्य ॥ रूपा।
**धौतशिल**-न० स्फटिक ॥ फटिकमणि।
**धौर**-पु० धववृक्ष ॥ धौवृक्ष।
**ध्मांक्षजघा**-स्त्री० काकजङ्घा ॥ मसी।
**ध्मांक्षजम्बू**-स्त्री० काकजम्बू ॥ जामुनभेद।
**ध्मांक्षतुण्डी**-स्त्री० काफनासा॥ कौआठोडी।
**ध्मांक्षदन्ती**-स्त्री० काकतुण्डी ॥ काकादनी।
**ध्मांक्षनखी**-स्त्री० ''
**ध्मांक्षनाम्नी**-स्त्री० काकोदुम्बरिका॥ कटूम्बर।
**ध्मांक्षनाशिनी**-स्त्री० हपुषा ॥ हाऊबेर।
**ध्मांक्षनासा, ध्माबेनासिका**-स्त्री० काकनास।
**ध्मांक्षमाची**-स्त्री०काकमाची ॥ मकोय।
**ध्मांक्षावल्ली**-स्त्री०काकनासा॥ कौआठोडी।
**ध्मांक्षादनी**-स्त्री० काकतुण्डी ॥ काकादनी।
**ध्मांक्षी**-स्त्री० कक्कोलिका ॥
**ध्मांक्षोली**-स्त्री० काकोली ॥
**ध्याम**-न० दमनकवृक्ष। गन्धतृण॥ दवनावृक्ष। गंधेजघास।
**ध्यामक**-न० रोहितृण ॥ रोहिससेधिया।
**ध्रुवा**-स्त्री० मूर्वा। शालपर्णी ॥ चुरनहार। सालवन।
**ध्वंसी**-(न्) पु० पर्वोत्पन्नपीलुवृक्ष ॥
**ध्वंसी**-स्त्री० त्रसेरणूपरिमाण ॥
**ध्वज**-पु०मेढ्र ॥ पुरूषाङ्ग।
**ध्वजद्रुम**-पु० तालवृक्ष। माडवृक्ष ॥ ताडकावृक्ष। माडविनौ, कोकणीभाषा।
**ध्वजभङ्ग**-पु० क्लीबत्वजनकरोग-विशेष ॥ एक प्रकारका नपुंसक।
**ध्वान्तशात्रव**-पु० श्योनाकवृक्ष॥ शोनापाठा।

इतिश्रीशालिग्रामवैश्वकृते
शालिग्रामौषधशब्दसागरे
द्रव्यामिधानेधकाराक्षरे
एकोनविंशतिस्तरङ्गः ॥१९॥

## न

**नकुलाढ्या**-स्त्री० गन्धनाकुली॥ नकुलकन्द।
**नकुली**-स्त्री० मांसी ॥ शंखिनी। कुंकुम ॥ जटामांसी। शंखिनी। केशर।
**नकुलंष्टा**-स्त्री० रास्ना ॥ रायसन।
**नक्तंचर**-पु० गुग्गुलु ॥ गुगल।
**नक्तमाल**-पु० करञ्जवृक्ष ॥ कञ्जावृक्ष।
**नक्ता**-स्त्री० कलिकारी ॥ कलिहारी।
**नक्ताह**-पु० करञ्जवृक्ष ॥ कञ्जावृक्ष।
**नख**-न० स्त्री० नखचीनामगन्धद्रव्य ॥ नखी, नख।
**नखनिष्पाव**-पु० निष्पावीभेद॥ अंगुलीफला।
**नखपर्णी**-स्त्री० वृश्चिकाक्षुप ॥ विछुवाघास।
**नखपुङ्खी**-स्त्री० स्पृक्का ॥ असलरग।
**नखराह्व**-पु० करवीरपुष्पवृक्ष॥ कनेरकापेड।
**नखरी**-स्त्री० नखी। क्षुद्रनखी ॥ नख नखी।
**नखवृक्ष**-पु० नीलवृक्ष ॥ नीलकापेड।
**नखशंख**-पु० क्षुद्रशङ्ख ॥ छोटाशंख।
**नखाङ्क**-न० व्याघ्रनखी ॥ व्याघ्रनख ॥
**नखाङ्ग**-न० नलिका ॥ नली।
**नखालि**-पु० क्षुद्रशंख ॥ छोटाशंख।
**नखालु**-पु० नीलवृक्ष ॥ नीलकापेड।
**नखी**-स्त्री० स्वनामख्यातगन्धद्रव्य ॥ नखी।
**नगजा**-स्त्री० क्षुद्रपाषाणभेदवृक्ष ॥ छोटापाखानेभेद।
**नगणा**-स्त्री० लता-विशेष ॥ मालकांगुनी।
**नगभित्**-पु० पाषाणभेदन॥ पाखानभेदवृक्ष।
**नगभू**-पु० क्षुद्रपाषाणभेद॥ छोटापाखानभेद।
**नगरोत्था**-स्त्री० नागरमुस्ता ॥ नागरमोथा।
**नागरौषधि**-स्त्री० कदली ॥ केला।
**नगाश्रय**-पु० हस्तिकन्द ॥ हस्तिकन्द।
**नग्रहू**-पु० न० नानाद्रव्यकृतसुराबीज ॥ वाखरवंगभाषा।
**नट**-पु० श्योनाकवृक्ष। अशोकवृक्ष। किष्कुपर्वा ॥ शोनापाठा। अशोकवृक्ष। नरसल।
**नटभूषण**-न० हरिताल ॥ हरताल।
**नटमण्डल**-न०''
**नटसंज्ञक**-पु० गोदन्ताख्यविष ॥ गौदन्ती।
**नटी**-स्त्री० नखीनामगन्धद्रव्य ॥ नखी।
**नड़**-पु० नल ॥ नरसल।
**नत**-न० तगरमूल ॥ तगर।
**नतद्रुम**-पु० लताशालवृक्ष ॥ सालभेद।
**नदीकदम्ब**-पु० महाश्रावणिका ॥ बडीगोरखमुण्डी।
**नदीकान्त**-पु० हिज्जलवृक्ष। सिन्दुवारवृक्ष॥ समुद्रवृक्ष सह्यालुवृक्ष।
**नदीकान्ता**-स्त्री० जम्बूवृक्ष। काकजङ्घा ॥ जामुनकापेड। मसी काकजङ्घावृक्ष।

**नदीकूलप्रिय**-पु० जलवेतस। जलवैत।
**नदीज**-न० खोतोञ्जन॥ कालाशुर्म्मा।
**नदीज**-पु० अर्जुनवृक्ष। हिज्जलवृक्ष। यावनालसर॥ कोहवृक्ष। समुद्रफल। जोहुरली केचितूभाषा।
**नदीजा**-स्त्री० अग्निमन्थवृक्ष॥ अरणी।
**नदीनिष्पाव**-पु० धान्यभेद॥
**नदीवट**-पु० बटीवृक्ष॥ नदीवड।
**नदीर्सज**-पु० अर्जुनवृक्ष॥ कोहवृक्ष।
**नदेयी**-स्त्री० भूमिजम्बु॥ छोटीजामुन।
**नद्याम्र**-पु० समष्ठीलवृक्ष॥ कोकुआवृक्ष।
**नन्दकी**-स्त्री० पिप्पली पीपल।
**नन्दगोपिता**-स्त्री० रास्ना॥ रायसन।
**नन्दनज**-न० हरिचन्दन॥ हरिचन्दन।
**नन्दिक**-पु० नन्दीवृक्ष॥ तुनवृक्ष।
**नन्दितरु**-पु० धववृक्ष॥ धोवृक्ष।
**नन्दिनी**-स्त्री० रेणुका जटामांसी॥ रेणुकासुरान्धिद्रव्य। वालछड़जटामांसी।
**नन्दिवृक्ष**-पु० नन्दीवृक्ष॥ तुनवृक्ष।
**नन्दी**-(न्) पु० गर्दभाण्डवृक्ष। वटवृक्ष॥ पारसपीपल। बड़कोपेड।
**नन्दीवृक्ष**-पु०सुगन्धिवृक्ष-विशेष। अश्वत्थसदृश स्वनामख्यात क्षीरीवृक्ष। मेषश्रृंगीवृक्ष॥ तून। तुनवृक्ष। बेलियापीपरवृक्ष। मेढाशिंगी।
**नन्द्यावर्त**-पु० तगरद्रुम॥ तगरकोपड।
**नभ**-(स्) न० अभ्रक॥ अभ्रक।
**नमस्कार**-पु० विषभेद॥ एक प्रकारका हालहल, वा जहरे।
**नमस्कारी**-स्त्री० खदिरिका। लज्जालु। बराहक्रान्ता॥ खैरीशाक बङ्गभाषा। छुई। हिंदी। मुर्दवराक्रान्ता साधारणभाषा।
**नमेरु**-पु० रूद्राक्ष। सुरपुन्नाग॥ रूद्राक्षका पेड। पुन्नागभेद।
**नम्रक**-पु० वेतस॥ वैत।
**नयनौषध**-न०पुष्पकासीस॥ पीलाकसीस।
**नर**-न० सौगंधिकतृण॥ गंधेलघास।
**नरङ्ग**-पु० नागरंगवृक्ष॥ नारंगीका पेड।
**नरप्रिय**-पु० नीलवृक्ष॥ नीलका पेड।
**नरसार**-पु० श्वेतवर्ण वणिग्द्रव्यविशेष॥ नौसादर।
**नरेन्द्रद्रुम**-पु० श्योनाकवृक्ष॥ सोनापाठा।
**नर्त्तक**-पु० पोटगल॥ नरसल।
**नर्त्तकी**-स्त्री० नलिकानामकसुगन्धद्रव्यविशेष॥ नली।
**नर्म्मदा**-स्त्री० स्पृक्का॥ असवरग।
**नल**-न० पद्म॥ कमल।
**नल**-पु० स्वनामख्यात तृणविशेष॥ नरसल। नल।
**नलक**-न० नलकास्थि। शाखास्थि॥ नलेकी हडी।
**नलकिनी**-पु० जंघा॥ जांघा।
**नलकी**-पु० जानु॥ पांवकाघुटना।
**नलद**-न० उशीरामांसी। पुष्परस। लामज्जकतृण॥ खस। जटामांसी॥ फूलकामधू। लामज्जकघास।
**नलदम्बु**-पु० निम्बवृक्ष॥ नीमका पेड।
**नलदा**-स्त्री० जटामांसी॥ वालछड:जटामांसी।
**नलिका**-स्त्री० प्रवालाकृति सुगंधिद्रव्यभेद। नली।
**नलित**-पु० शाकविशेष॥ नाडीकाशाक।
**नलिन**-पद्म। नीलिका। जल॥ कमल। नीम। जल।
**नलिन**-पु० पानीयामलकी॥ पानीआमला।
**नलिनी**-स्त्री० पद्मलता। पद्म। नलिका। नारिकेलसुरा॥ पद्मसमूह, कमलनी। कमल। नली। नारियलकीमदिरा।
**नलिनीरुह**-न० मृणाल॥ कमलकीनाल।
**नली**-स्त्री० मन:शिला। नलिका॥ मनशिल, मैनशिल। नली।
**नलोत्तम**-पु० देवनल॥ वडानसरल।
**नल्वण**, पु० द्रोणपरिमाण॥ ३२ सेर।
**नल्ववर्त्मगा**, स्त्री० काकांगी॥ काकजहाङ्घावृक्ष।
**नव**-पु० रक्तपुनर्नवा॥ सौंठ, गदहयूना। गददष्ट।
**नवदल**, न० पद्मस्पकेशरसमीपस्यदल॥ कमल केनवीनपत्ते।
**नवनी**-स्त्री०नवनीत॥ नीधी।
**नवनीत**-न० दुग्धभवद्रव्य॥ नैंधी। मक्खन।
**नवनीतक**-न० घृत॥ घी।
**नवमल्लिका**-स्त्री० नवमालिका॥ नेवारी।
**नवमालिका**-स्त्री० स्वनामख्यातपुष्पा॥ नेवारी।
**नवरत्न**-न० नवप्रकाररत्न-विशेष॥ मुक्ता १ माणिक्य २ वैदूर्य्य ३ गोभेद ४ हीरक ५ विद्रुम६ पद्मराग ७ मरकत ८ नीलकान्त ९

यह नवरत्न है।
**नववल्लभ**-पु० दाहागुरू॥ दाहअगर।
**नवाङ्गा**-स्त्री० कर्कटशृंगी॥ काकडाशिंगी।
**नवोद्धृत**-न० नवनीत॥ नैनीघी।
**नव्य**-पु० रक्तपुनर्नवा॥ गदहपूर्ना।
**नस्य**-न०नासिकादेयचूर्णादि॥ नास लेना।
**नहुषाख्य**-न० तगरपुष्प॥ तगर।
**नक्षत्र**-न० मुक्ता॥ मोती।
**नक्षत्रकान्तिविस्तार**-पु० धवलयावनाल॥ सफेद जुआर।
**नक्षवेश**-पु० कर्पूर॥ कपूर।
**नाकु**-पु० वल्मीक॥ कीडोंकी बनाई हुई मिट्टी वा दीमक।
**नाकुली**-स्त्री० कुक्कुटिकन्द। रासना। चविका। यवतिक्ता। श्वेतकण्टकारी। नाकुलीकन्द। कन्द-विशेष। सेमरकक्कामूसली। रायसन। चव्य। यत्रेची सफेदकटेहरी। नकुलकन्द। नाई।
**नाग**-पु० न० रङ्ग। सीसक॥ रांग। सीसा।
**नाग**-पु० नागकेशर। पुन्नाग। मुस्तक। ताम्बूली॥ नागकेशर। पुन्नागका वृक्ष। मोथा औषधी। पान।
**नागकन्द**-पु० हस्तिकन्द॥ हस्तिकन्द।
**नागकर्ण**-पु० रक्तैरण्डवृक्ष। लाल अण्डका पेड़। इसको योगिया अण्ड भी कहते हैं।
**नागकिञ्ज्वल्क**-न० नागकेशरपुष्प॥ नागकेशर।
**नागकुमारिका**-स्त्री० गुंडूची। मञ्जिष्ठा॥ गिलोथ। मजीठ।
**नागकेशर**-पु० नागकेशरपुष्पवृक्ष॥ नागकेशर का पेड।
**नागकेसर**-पु० पुष्पवृक्ष-विशेष॥ नागकेशर।
**नागगन्धा**-स्त्री० नाकुलीकन्द॥ नकुलकन्द नाई।
**नागगर्भ**-न० सिन्दूर॥ सिन्दूर।
**नागच्छत्रा**-स्त्री० नागदन्ती॥ हाथीशुण्डावृक्ष।
**नागज**-न० सिन्दूर। रङ्ग॥ सिन्दूर। राङ्ग।
**नागजिह्वा**-स्त्री० शारिवा॥ सरिवन, सालसा।
**नागजिह्वीका**-स्त्री० मन:शिला॥ मनशिल, मैनशिल।
**नागजीवन**-न० रंग॥ रांग।
**नागदन्तिका**-स्त्री० वृश्चिकाली। रामदूती॥ वृश्चिकाली। रामदूती। तुलसी।
**नागदन्ती**-स्त्री० श्रीहस्तिनीक्षुप॥ हाथीशुण्डावृक्ष।
**नागदमनी**-स्त्री० क्षुद्रक्षुप-विशेष॥ नागदौन।
**नागदलापेम**-न० परूषफल॥ फालसा।
**नागद्रु**-पु० स्नुहीवृक्ष॥ सेहुण्डवृक्ष।
**नागपत्रा**-स्त्री० नागदमनीपर्ण॥ नागदौन। पान।
**नागपत्री**-स्त्री० लक्ष्मणानामकन्द॥ लक्ष्मणाकन्द।
**नागपर्णी**-स्त्री० पर्ण॥ पान।
**नागपुष्प**-पु० पुन्नागवृक्ष। नागकेशर। चम्पक॥ पुन्नागका पेड़। नागकेशरफूल। चम्पावृक्ष।
**नागपुष्पफला**-स्त्री० कुष्माण्डी॥ पेठा।
**नागपुष्पिका**-स्त्री० स्वर्णयूथी॥ पीलीजुही।
**नागपुष्पी**-स्त्री० नागदमनी वृक्ष-विशेष॥ नागदौन। नागपुष्पी।
**नागफल**-न० पटोल॥ परवल।
**नागफेन**-न० अहिफेन॥ अफीम।
**नागबन्धु**-पु० अश्वत्थवृक्ष:॥ पीपलका पेड़।
**नागबला**-स्त्री० बलाभेद॥ गुलसकरी, गंगेरन।
**नागमाता**-(ऋ)स्त्री० मन:शिला॥ मौनशिला, मनशिल।
**नागमार**-पु० केशराज॥ कुकरभांगरा।
**नागर**-न० शुण्ठी। मुस्ता॥ सोंठ। मोथा।
**नागर**-पु० नागरंग॥ नारंगी।
**नागरक्त**-न० सिन्दूर॥ सिन्दूर।
**नागरधन**-पु० नागरमुस्ता॥ नागरमोथा।
**नागरंग**-पु० वृक्ष-विशेष॥ नारंगी, नवरंगीका पेड।
**नागरमुस्ता**-स्त्री० मुस्ताप्रभदे॥ नागरमोथा।
**नागराह्व**-न० शुण्ठी॥ सोंठ।
**नागरी**-स्त्री० स्नुही॥ थूहरकापेड।
**नागरुक**-पु० नागरंग॥ नारंगीवृक्ष।
**नागरेणु**-पु० सिन्दूर॥ सिन्दूर।
**नागवल्लरी**-स्त्री० नागवल्ली॥ पान।
**नागवल्लिका**-स्त्री०''
**नागवल्ली**-स्त्री०''
**नागशुण्डी**-स्त्री० डंगरीफल॥ डंगरी।
**नागसम्भव**-न० सिन्दुर॥ सिन्दूर।
**नागसुगन्धा**-स्त्री० सर्पसुगन्धा॥ रासना, रायसन।
**नागस्तोकक**-न० वत्सनाभ॥ वच्छनाभविष।
**नागस्फोता**-स्त्री० दन्ती। नागदन्तीवृक्ष॥ दन्तीकावृक्ष। नागदन्ती अर्थात् हाथीशूँड

वृक्ष।
**नागहनु**-पु० नखनामकगन्धद्रव्य ॥ नखी।
**नागहन्त्री**-स्त्री० वन्ध्याकोंटकी॥ बाँझखखस, वनकोडा।
**नागाख्य**-पु० नागकेशर ॥ नागकेशर।
**नागाराति**-पु० वन्ध्याकार्कोटकी ॥ वनक्कोडा।
**नागालावू**-स्त्री० कुम्भतुम्बी ॥ गोलतुम्बी।
**नागाह्वा**-स्त्री० लक्ष्मणाकन्द॥ लक्ष्मणाकन्द।
**नाटाम्र**-पु० चेलान ॥ तरबूज।
**नाड़िक**-न० कालशाक ॥ नाडीकाशाक।
**नाविकेल**-पु० नारिकेल ॥ नारियल।
**नाड़िपत्र**-न० नाडिच ॥ नाडीकाशाक।
**नाड़ी**-स्त्री० धमनी। गंडदूर्वा। वंशपत्री ॥ नाडी। गांडरदूब। वंशपत्री॥
**नाडीक**-पु० शाक-विशेष पट्टशाक॥ नाडीका शाक, नरिचाशाका, कालशाक। पटुआशाक।
**नाडीकलापक**-न० सर्पाक्षीवृक्ष ॥ सर्पाक्षी, सरहटी, गंडिनी, सरफोंका।
**नाडीकेल**-पु० नारिकेल ॥ नारियल।
**नाडीच**-पु० शाक-विशेष ॥ नाडीकाशाक।
**नाडीतिक्त**-पु० नेपालनिम्बा ॥ नेपालदेशकानीम वा चिरायता।
**नाडीव्रण**-पु० क्षत-विशेष ॥ नासूर।
**नाडीशाक**-पु० नाडीकशाक॥ पदुआशाक।
**नाडीहिंगु**-न० हिंगुभेद ॥ कल;पतिहीङ्ग, देशान्तरीयभाषा।
**नादेय**-न० सैन्धवलवण। सौंधीराञ्जन ॥ सैंधानोन। श्वेतशुर्म्मा।
**नादेय**-पु० काशतृण। वानीरवृक्ष ॥ कांस। जलवैतं।
**नादेयी**-स्त्री० अम्बुबेतस। भूमिजम्बुका। वैजयन्तिका। नागरङ्ग। जयापुष्पवृक्ष। अग्निमन्थवृक्ष। काकजम्बू ॥ जलवैता। छोटी जामन। जयन्तीवृक्ष। नारङ्गीकापेड। ओडहुल, गुढहर। अगेथुवा। अरणीवृक्ष। एक प्रकारकी जामुन।
**नानाकन्द**-पु० पिण्डालु ॥ पिडालु।
**नाभि**-पु० स्त्री० प्राण्यङ्ग-विशेष ॥ नामि, टूंडी।
**नाभि**-स्त्री० भृगनाभि ॥ कस्तूरी।
**नाभिकण्टक**-पु० आवत्त ॥ स्फीतनानि।
**नाभिका**-स्त्री० कटमीवृक्ष ॥ कटमीवृक्ष।
**नाभिगुडक**-नाभिगोलक-पु० स्फीतनाभि ॥
**नाभिनाला**-स्त्री० नाभिसम्बन्धिनी नाडी ॥
**नारङ्ग**-न० गर्जर ॥ गाजर।
**नारङ्ग**-पु० पिप्पलीरस। स्वनामख्यातफलवृक्ष-विशेष ॥ पीपलका रस। नारङ्गीका पेड।
**नाराची**-स्त्री० एषणी ॥ एक प्रकारकी तराजु।
**नारायणी**-स्त्री० शतमूली ॥ शतावर।
**नारिकेर**-पु० नारिकेल ॥ नारियलका पेड।
**नारिकेल**-पु० स्वनामख्यातफलवृक्ष ॥ नारियलका वृक्ष।
**नारिकेल**-पु० ''
**नारिकेली**-स्त्री० ''
**नारीच**-न० शाक-विशेष ॥ नाडीका शाक।
**नारीष्टा**-स्त्री० मलिका ॥ बेलाका वृक्ष।
**नार्य्यङ्ग**-पु० नागरङ्ग ॥ नारङ्गीका वृक्ष।
**नार्य्यतिक्त**-पु० चिरतिक्त ॥ चिरायता।
**नाल**-न० उत्पलादिदण्ड। हरिताल ॥ कमल इत्यादिकोंकी नाल। हरताल।
**नाल**-पु० नल ॥ नरसल।
**नालवंश**-पु० नल ॥ नल, नरसल।
**नालिक**-न० पद्म ॥ कमल।
**नालिका**-नालिताशाक। चर्म्मकषा ॥ नाडीकाशाका। सातला।
**नालिकेर**-पु० नारिकेल ॥ नारियलका वृक्ष।
**नालिता**-स्त्री० तिक्तपट्टशाक॥ नाडीका शाक।
**नाली**-स्त्री० पद्म ॥ कमल।
**नालीव्रण**-पु० नाडीव्रण ॥ नासूररोग।
**नासा**-स्त्री० नासिका। वासकवृक्ष ॥ नाक। अडूसा।
**नासारोग**-पु० नासिकाव्याधि ॥ नाकरोग।
**नासालु**-पु० कट्फलवृक्ष ॥ कायफल।
**नासासंवेदन**-पु० कांडीरलता ॥ काण्डवेल।
**नास्तिद**-पु० आम्रवृक्ष ॥ आमका पेड।
**निःशल्या**-स्त्री० दन्तीवृक्ष ॥ दन्तीवृक्ष।
**निःशूक**-पु० मुण्डशालि ॥ मूडेशालिधान।
**निःश्रोणी**-स्त्री० खर्जूरीवृक्ष॥ खजूर का पेड।
**निःश्रेणिका**-स्त्री० कोकणदेश निःणीनामख्यात तृण विशेष ॥ निश्रेणीतृण।
**निःसार**-पु० शाखोटवृक्ष। श्योनाकवृक्षभेद॥ सुहोरावृक्ष। सोनापाठा।
**निःसारा**-स्त्री० कदलीवृक्ष ॥ केलेका पेड़।

**निःस्नेहा**-स्त्री॰ अतसी ॥ अलसी ।
**निकुञ्चक**-पु॰ वानीरवृक्ष ॥ जलवैत । १ पलपरिमाण ।
**निकुञ्चिकाम्ला**-स्त्री॰ कुञ्चिकावृक्षप्रभेद ॥ कुञ्चिक ।
**निकुम्भ**-पु॰ दन्तीवृक्ष ॥ दन्तीवृक्ष ।
**निकुम्भाख्यबीज**-न॰ जयपाल ॥ जमालगोटा ।
**निकुम्भी**-स्त्री॰ पलाण्डु ॥ प्याज ।
**निकोचन**-पु॰ पलाण्डु ॥ प्याज ।
**निकोचक**-पु॰ अङ्कोठवृक्ष ॥ ढेरावृक्ष ।
**निकोठक**-पु''
**निगूढ**-पु॰ वनमूद्र ॥ मोठ ।
**निग्रह**-पु॰ चिकित्सा ॥ रोगदमन ।
**निघण्टिका**-स्त्री॰ गुलञ्चकन्द ॥ एक प्रकारक का कन्द ।
**निचुल**-पु॰ हिज्जलवृक्ष । वेतसवृक्ष ॥ समुद्रफल । वेंत ।
**निण्डिका**-स्त्री॰ कलाय-विशेष ॥ मटर ।
**नितम्ब**-पु॰ कटिपश्चाद्राग ॥ नितम्ब, चूतड़ ।
**निद**-न॰ विष ॥ हालाहल ।
**निदान**-न॰ रोगकारण ॥ रोगका निर्णय ।
**निदिग्धा**-स्त्री॰ एला ॥ इलायची ।
**निदिग्धिका**-स्त्री॰ कण्टकारिका । एला ॥ कटेरी । इलायची ।
**निद्रालु**-स्त्री॰ वार्त्ताकी । वनवर्धरिका । नलिका ॥ वैंगन । वनतुलसी । नली ।
**निद्रासंजनन**-न॰ श्लेष्मा, कफ ।
**निधि**-पु॰ नलिकानामक गन्धद्रव्य । जीवकौषधी ॥ नली । जीवक ।
**निप**-पु॰ कदम्बवृक्ष ॥ कदमका पेड ।
**निफला**-स्त्री॰ ज्योतिष्मती ॥ यामकाङ्गनी ।
**निफेन**-न॰ अहिफेन ॥ अफीम ।
**निबन्ध**-पु॰ निम्बवृक्ष । आनाहरोग ॥ नीमका पेड़ । अनाहरोग ।
**निम्ब**-पु॰ स्वनामख्यातवृक्ष ॥ नीमका पेड़ ।
**निम्बक**-पु''
**निम्बतरु**-पु॰ मन्दारतरू ॥ मन्दारवृक्ष ।
**निम्बबीज**-पु॰ राजादनीवृक्ष ॥ खिरनीवृक्ष ।
**निम्बूक**-पु॰ वृक्ष-विशेष ॥ नीबू, कागजीनीबू ।
**निरसा**-स्त्री॰ निःश्रेणिकातृण ॥ निश्रेणीतृण ।
**निरामालु**-पु॰ कपित्थ ॥ कैथका वृक्ष ।
**निरालम्ब**-न॰ आकाशमांसी ॥ जटामांसीभेद ।
**निरुद्धप्रकाश**-पु॰ मेढ्रजातक्षुद्ररोग-विशेष ॥ एक प्रकारका क्षुद्ररोग ।
**निर्गन्धपुष्पी**-स्त्री॰ शाल्मलीवृक्ष ॥ सेमरका पेड ।
**निर्गुण्डी**-स्त्री॰ निर्गूण्डी ॥ निर्गुण्डी, मेउडी ।
**निर्गुण्डी**-स्त्री॰ नीलसिन्दुवारवृक्ष । शेफालिकापुष्प वृक्ष ॥ सह्यालू, निर्गुण्डी, सेदुआरि ।
**निर्जरसर्षप**-पु॰ देवसर्षपवृक्ष ॥ निर्जरसरसों ।
**निर्जरा**-स्त्री॰ गुडूची । तालपर्णी ॥ गिलोय । तालपर्णी ।
**निर्दहन**-पु॰ भल्लातक ॥ भिलावेका वृक्ष ।
**निर्दहनी**-स्त्री॰ मूर्वालता ॥ चुरनहार ।
**निर्मध्या**-स्त्री॰ नलिका ॥ नली ।
**निर्म्मल**-न॰ अभ्रक ॥ अभ्रक ।
**निर्म्मलोपम**-पु॰ स्फटिक ॥ फटिकमणि ।
**निर्म्मल्या**-स्त्री॰ स्पृक्का ॥ असवरग ।
**निर्म्मोक**-पु॰ सर्पकञ्चुक । विष ॥ साँपकी कैचली । विष ।
**निर्य्यास**-पु॰ कषाय । क्वाथ । वृक्षादिक्षीर ॥ कषायरस । काढा । गोंद ।
**निर्य्यूस**-पु॰ निर्य्यास ॥ गोंद ।
**निर्य्यूह**-पु॰ निर्य्यास ॥ गोंद ।
**निर्य्यूह**-पु॰ क्वाथ ॥ काढा ।
**निर्विषा**-स्त्री॰ तृण-विशेष ॥ निर्विषी घास ।
**निर्बीजा**-स्त्री॰ काकोलीद्राक्षा ॥ किसमिस ।
**निशा**-स्त्री॰ हरिद्रादरूहरिद्रा ॥ हलदी । दारूहल्दी ।
**निशाख्या**-स्त्री॰ हरिद्रा ॥ हलदी ।
**निशाचर**-पु॰ चोरक ॥ भटेउर नेपाली भाषा ।
**निशाचरी**-स्त्री॰ केशिनाम गन्धद्रव्य ॥ केशिनी ।
**निशाजल**-न॰ हिम ॥ बरक । ओस ।
**निशाटक**-गुग्गुलु ॥ गूगल ।
**निशान्धा**-स्त्री॰ जतुकालता ॥ मालवेमें प्रसिद्ध जनीनामवाली लता ।
**निशापति**-पु॰ कर्पूर ॥ कपूर ।
**निशापुष्प**-न॰ उत्पल ॥ कमोदनी ।
**निशाहस**-पु॰''
**निशाह्वा**-स्त्री॰ हरिद्रा ॥ हलदी ।
**निशित**-न॰ लौह ॥ लोहा ।
**निशिपुष्पा**-स्त्री॰ शेफलिका ॥ निर्गुण्डीभेद ।

निशिपुष्पिका-स्त्री०''
निशिपुष्पा-स्त्री०''
निश्चला-स्त्री० शालपर्णी ॥ शालवन।
निश्चारक-पु० पुरीषक्षय ॥ प्रवाहिकारोग।
निषण्णक-न० सुनिषण्णकशाक ॥ शिरिआरीशाक।
निष्क-पु० न० माषकचतुष्टय ॥ चास ४ मासे परिमाण।
निष्कण्ट-पु० वरूणवृक्ष ॥ वरना वृक्ष।
निष्कुटि-स्त्री० एला ॥ इलायची।
निष्कुम्भ-पु० दन्तीवृक्ष ॥ दन्तीवृक्ष।
निष्ठीवन-मुखद्वारा श्लेष्मादिवमन ॥ थूकना।
निष्पत्रिका-स्त्री०करीरवृक्ष ॥ करीलवृक्ष।
निष्पाव-पु० राजमाष। शिम्बी। श्वेतशिम्बी। राजशिम्बीज ॥ लोविया। सेम। सफेद सेम। भटवासु, राजशिम्बीके बीज हैं।
निष्पावक-पु० इवेतशिम्बी ॥ सफेद शेम।
निष्पावी-स्त्री० शिम्बी-विशेष। वोरा, वरवटी वङ्गभाषा।
निसिन्धु-पु० वृक्ष-विशेष ॥ सम्हालुवृक्ष।
निंस्सृता-स्त्री० त्रिवृता ॥ निसोथ।
निस्तुषक्षीर-पु० गोधूम ॥ गेहूं।
निस्तुषरत्न-न० स्फटिक ॥ फटिकमणि।
निस्त्रिंशपत्रिक-स्त्री० स्नुहीवृक्ष ॥ सेंडका पेड।
निस्त्रिणपुष्पिक-पु० राजधत्तूरवृक्ष ॥ राजधतूरावृक्ष।
निस्नेहफला-स्त्री० श्वेतकण्टकारी॥ कटेहरी।
निस्पृहा-स्त्री० आग्निशिखावृक्ष ॥ कलिहारीवृक्ष।
नीक-पु० वृक्ष-विशेष।
नीच-पु० चोरनामकगन्धद्रव्य ॥ भटेउर।
नीचभोज्य-पु० पलाण्डु ॥ प्याज।
नीचवज्र-न० वैक्रान्तमणि ॥ वैक्रान्तमणि।
नीप-पु० कदम्बवृक्ष। धाराकदम्ब। बन्धूकवृक्ष। नीलाशोक॥ कदमका पेड। धाराकदमवृक्ष। क्षुपहरियाका वृक्ष। नीलवर्ण अशोक वृक्ष।
नीर-न० वालनामौषध ॥ सुगन्धवाला।
नीरज-न० कुष्ठौषधि। पद्म। मुक्ता ॥ कूठ। कमल। मोती।
नीरज-पु० उशीरी ॥ छोटेकांस।
नीरद-पु० मुस्तक ॥ मोथा।
नीरस-पु० दाडिम ॥ अनार।
नीरिन्दु-पु० अश्वशाखोटवृक्ष ॥ एक प्रकार सिहोरा वृक्ष।
नीरुज-पु० कुष्ठौषधी ॥ कूठ।
नील-न० नीली। काचलवण। तालीशपत्र। विष। सौबीराञ्जन। तुत्थ॥ नीलका पेड। कचियानोन। तालीशपत्र। विष। सफेदशुर्म्मा। तूतिया।
नील-पु० इन्द्रनीलमणि। नीलवृक्ष। वटवृक्ष॥ पन्ना। नीलम् फार्सी भाषा। नीलका पेड। वडका पेड।
नीलक-न० काचलवण ॥ कचियानाने।
नीलक-पु० असनवृक्ष ॥ विजयसार।
नीलकण्ठ-न० मूलक ॥ मूली।
नीलकण्ठशिखा-स्त्री० मयूरशिखा ॥ मोरशिखा।
नीलकण्ठाक्ष-न० रूद्राक्ष ॥ रूद्राक्ष।
नीलकन्द-पु० महिषकन्दभेद॥ भैसाकन्दभेद।
नीलकमल-न० नीलवर्ण पद्म ॥ नीले कमल।
नीकुरण्टक-पु० नीलझिण्टी ॥ नीलीकटसरैया।
नीलक्रान्ता-स्त्री० विष्णुक्रान्ता ॥ नीली कोयल।
नीलचर्म्म(न्)-न० परूषक ॥ फालसा।
नलिज-न० वर्त्तलोह ॥ एक प्रकारका लोहा।
नीलझिण्टी-स्त्री० नीलवर्ण झिण्टीपुष्पवृक्ष ॥ निली कटसरैया।
नीलतरु-पु० नारिकेल ॥ नारियलका पेड़।
नीलताल-पु० हिन्ताल। तमाल ॥ एक प्रकारका ताड। श्यामतमाल।
नीलदूर्वा-स्त्री० हरितदूर्वा ॥ हरी दूब।
नीलध्वज-पु० तमालवृक्ष ॥ श्यामतमाल।
नीलनिर्गुण्डी-स्त्री० नीलसिन्धुवारवृक्ष ॥ नीलवर्ण सहालू।
नीलनिर्य्यासक-पु० नीलासनवृक्ष ॥ विजयसारभेद।
नीलपत्र-न० इन्दीवर ॥ नीले कमल।
नीलपत्र-पु० गुण्डतृण। अश्मन्तकवृक्ष। नीलासनवृक्ष। दाडिम ॥ गुण्डतृण-इनका कन्दकशेरू है। आपटा पश्चिमदेशीय भाषा। विजयसारभेद। अनार।
नीलपत्रिका-स्त्री० नीलीवृक्ष॥ नीलका पेड़।
नीलपद्म-न० नीलकमल ॥ नीलवर्ण कमल।

**नीलपुनर्नवा**-स्त्री॰ कृष्णवर्ण पुनर्नवा ॥ नीली सौंठ।
**नीलपुष्प**-न॰ ग्रन्थिपर्ण ॥ गठिवन।
**नीलपुष्प**-पु॰ नीलवर्णभृङ्गराज। नीलाम्लान ॥ नीला भङ्गरा ॥ कालाकोराठा मराठीभाषा।
**नीलपुष्पा**-स्त्री॰ विष्णुक्रान्ता ॥ नीलवर्णकोयल।
**नीलपुष्पिका**-स्त्री॰ अतसी नीली ॥ अलसीका पेड। नीलका पेड।
**नीलपुष्पी**-स्त्री॰ नीलयुक्ता। नीलापराजिता। काला बौना। नीली कोयल।
**नीलफला**-स्त्री॰ जम्बू। वार्ताकु ॥ जामुन। वैंगन।
**नीलभृंगराज**-पु॰ नीलवर्णभृङ्गराज ॥ नीला भङ्गरा।
**नीलमणि**-पु॰ स१वनामख्यातमणि ॥ नीलम् पारस्य भाषा।
**नीलमाष**-पु॰ राजमाष ॥ लोविया।
**नीलमृत्तिका**-स्त्री॰ पुष्पकासीस। कृष्णवर्णमृत्तिका ॥ पुष्पकससि। काली मट्टी।
**नीललोह**-न॰ वर्त्तलोह ॥ एकप्रकारका लोहा।
**नीललोहिता**-स्त्री॰ भूमिजम्बू ॥ एकप्रकारकी छोटी जामुन।
**नीलवर्ण**-न॰ रसाञ्जन ॥ रसोत।
**नीलवल्ली**-स्त्री॰ ॥ वन्दा ॥ बाँदा।
**नीलवर्षाभू**-स्त्री॰ नीलपुनर्नवा ॥ नीली साँठ।
**नीलवुह्ना**-स्त्री॰नीलवृध्ना ॥ नीलवर्ण वोना वङ्गभाषा।
**नीलवृन्तक**-न॰ तूल ॥ रूई।
**नीलवृषा**-स्त्री॰ वार्त्ताकी ॥ बैंगन।
**नीलवृक्ष**-पु॰ वृक्षभेद। नीलवृक्ष।
**नीलशिग्रु**-पु॰ शोभाञ्जनवृक्ष ॥ सैजिनेका पेड़।
**नीलसार**-न॰ तिन्दुकवृक्ष ॥ तैंदुवृक्ष।
**नीलसिन्दुवार**-पु॰ कृष्णवर्ण सिन्दुवार ॥ पीलनिर्गुण्डी।
**नीला**-स्त्री॰ नीलपुनर्नवा। कुब्जकवृक्ष। नीली। लाक्षा ॥ नीलीसाँठ। कूजावृक्ष। नीलका पेड। लाख।
**नीलाञ्जन**-न॰ सौवीराञ्जन। तुत्थ ॥ शुक्लशुर्म्मा। तूतिया।
**नीलाञ्जनी**-स्त्री॰ कालाञ्जनीक्षुप ॥ कालीकपास।
**नीलापराजिता**-स्त्री॰ नीलवर्ण अपराजितालता ॥ नीलीकोयल।
**नीलाब्ज**-न॰ नीलोत्पल ॥ नीलकमल। नीलकुमुदा। नीलोफर यवनिका भाषा।
**नीलाम्बर**-न॰ तालीसपत्र ॥ तालीशपत्र।
**नीलाम्बुजन्म(न्)**-न॰ नीलोत्पल ॥ नील कमल।
**नीलाम्लान**-पु॰ पुष्पवृक्ष-विशेष ॥ काला कोराठा मराठीभाषा।
**नीलाम्ली**-स्त्री॰ क्षुप-विशेष ॥ नल्लबुड्गुड देशान्तरीय भाषा।
**नीलालु**-पु॰ कन्द-विशेष ॥ कृष्णवर्ण आलु।
**नीलाश्मा(न्)**-पु॰ नीलमणि ॥ नीलम् पारस्यभाषा।
**नीलासन**-पु॰ असनवृक्ष-विशेष ॥ विजयसारभेद।
**नीलिका**-स्त्री॰ नीलसिन्दुवारवृक्ष। नीलिनी। शेफालिका। नेत्ररोग-वि॰। क्षुद्ररोग-वि॰ ॥ नीलवर्णसह्यालुवृक्ष। नीलका वृक्ष। निर्गुण्डी भेद। एक प्रकारका नेत्ररोग। क्षुद्ररोग।
**नीलिनी**-स्त्री॰ नीलीवृक्ष ॥ नीलका पेड़।
**नीली**-स्त्री॰ वृक्षभेद ॥ नीलका पेड। नीलका पेड़।
**नीलोत्पल**-न॰ नीलवर्णउत्पल ॥ नीलकमल।
**नीवार**-पु॰ तृणधान्य ॥ नीवारधान।
**नीहार**-न॰ तुषार ॥ पाला, बरफ।
**नूद**-पु॰ ब्रह्मदारूवृक्ष ॥ सहतूतका पेड।
**नृपकन्द**-पु॰ राजपलाण्डु ॥ लाल प्याज।
**नृपद्रुम**-पु॰ आरग्वधवृक्ष। राजादनीवृक्ष ॥ अम्लतास। खिरनीवृक्ष।
**नृपप्रिय**-पु॰ वेष्टवंश। राजपलाण्डु। रामशर। शालिधान्य। आम्र ॥ बेड़बाँस। राजपलाण्डु। लाल प्याज। रामशर, रामबाण। शालिधान। आम।
**नृपप्रियफला**-स्त्री॰ वार्ताकी ॥ वैंगुन।
**नृपप्रिया**-स्त्री॰ केतकी। राजखर्जूरी। केतकीपुष्पवृक्ष। पिण्डखजूर।
**नृपबदर**-पु॰ राजबदरवृक्ष ॥ राजबेर।
**नृपमाङ्गल्यक**-न॰ आहुल्यवृक्ष ॥ तरबटकाशमीर देशीयभाषा।
**नृपवल्लभ**-पु॰ राजाम्र ॥ राजआमवृक्ष।
**नृपवल्लभा**-स्त्री॰ केविकापुष्प ॥ केववाफूल।

